श्री

# सरयू पारीण ब्राह्मण

# वंशावली

---

वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयीयभूतपूर्वसाङ्ख्ययोगविभागाध्यक्षेण
काशीस्थशास्त्रार्थमहाविद्यालयप्रधानाचार्येण श्रीकाशीविद्वत्परि-
षन्महामन्त्रिणा प्रायःपञ्चाशद्ग्रन्थनिर्मात्रा घटिकाशतकशता-
वधान-संस्कृताशुकविचक्रवर्तिशास्त्रार्थ-कलावतार-भारत-
प्रसिद्ध-अष्टोत्तरशतग्रन्थप्रणेतृ-सरयूपारीणशुक्ल-स्व०-
पण्डितराजश्रीवेणीमाधवशास्त्रितनूजेन पण्डितराज-
श्रीराजनारायणशास्त्रिणा सम्पादिता

# श्रीसरयूपारीणब्राह्मणवंशावली

—:०:—

सा च

मास्टर खेलाड़ीलाल संकटाप्रसाद महोदयैः
'मास्टर प्रिंटिग प्रेस'नाम्नि मुद्रणागारे
मुद्रापयित्वा प्रकाशिता

—:०:—

अष्टमं संस्करणम् ] १९८८ ई० [ मूल्यम् १०.०

# सम्पादकीय

आदरणीय महानुभाव !

सरयूपारीणब्राह्मणवंशावली का अष्टम संस्करण आपकी सेवा में प्रस्तुत कर रहा हूँ. वास्तव में यह इतना बड़ा समाज है कि जिसके सम्बन्ध में कितना भी लिखा जाय परिपूर्ण नहीं कहा जा सकेगा। इसका गौरव तो इससे अधिक क्या होगा कि जिसकी शिष्यता मर्यादा-पुरुषोत्तम भगवान् श्री रामचन्द्र ने भी परम श्रद्धा से ग्रहण की। यह सरयूपारीणसमाज कहीं से उठ कर नहीं आया है, अनादिवर्ण-व्यवस्थाकाल से ही उक्त द्विजातियों की यह ऐतिहासिक पवित्रा भूमि है। महर्षि वसिष्ठ, गौतम जैसे त्रिकालज्ञों से लेकर आज तक समाज में जो प्रख्यात महर्षि, सदाचारी, त्यागी, तपस्वी, जितेन्द्रिय, महाविद्वान् होते आ रहे हैं। इस शताब्दी में ही मिश्रकुलोत्पन्न, पण्डितकुलसूर्य-भारतगौरव सर्वतन्त्रस्वतन्त्र महामहोपाध्याय प० शिवकुमारशास्त्रीजी महोदय को कौन नहीं जानता ? युग के महर्षि सरयूपारीण-कुलभूषण-भारत प्रथम राष्ट्रपतिपूजित सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-चरकावतार-वैद्यसम्राट् प० सत्यनारायणशास्त्रीजी महानुभाव के समक्ष कौन नतमस्तक नहीं हुआ ? सभी शास्त्रों के, वेदों के, भारत में संस्कृति के एकमात्र नेतृत्व करनेवाले, भयङ्कर नास्तिकता के दुर्दान्त समय में भी धर्म तथा विश्वकल्याण का झण्डा उठाने वाले महाविद्वान् त्यागतपोमूर्ति अनन्तश्रीविभूषित जगद्वन्द्य स्वामि श्रीकरपात्रीजी महाराज जैसे महापुरुष भी इस वंश के प्रदीप हैं।

सर्वलक्षणलक्षित ब्राह्मणत्व, विश्वविदितवैदुष्य तो इस समाज का सनातन आदर्श है। यह सरयूपारीण समाज किसी की शाखा-उपशाखा नहीं अपितु सर्वथा स्वतन्त्र है। कुछ ईर्ष्यालु महाशयों ने इसके महत्त्व को घटाने की दृष्टि से यह प्रवाद उठाया कि यह कान्यकुब्जों की एक शाखा है। वस्तुतः ऐसी बात नहीं, यह सम्भव है कि कुछ कान्यकुब्ज आदि ब्राह्मण प्रतिष्ठा की आकाङ्क्षा से इस समाज में आकर मिल गये, वे मिले भी इस तरह कि अब उनका विभेदक नाममात्र का इतिहास नहीं मिलता। गर्ग, गौतम, शाण्डिल्य प्रभृति महर्षियों का मुख्य कुल यही है। स्थान की सङ्कीर्णता तथा वंशवृद्धि की परम्परा से कुछ लोगों ने अन्य स्थानों में जाकर अपना क्षेत्र बनाया। परिणामतः आज भी छत्तीस गढ़, मध्यप्रदेश, विहार, वंग देश आदि में सरयूपारीण समाज प्रचुर रूप से मिलता है। कई स्थानों पर तो ऐसा देखा गया है कि सरयूपारीण ही अशिक्षावश दूसरों के बहकावे में

आकर अपने को कान्यकुब्ज कहने लग गये हैं। स्थानीय साधारण रहन-सहन में अन्तर होते हुए भी मुख्य आचरण में वे अब भी सरयूपारीणता का अभिमान रखते हैं। शास्त्रीय दृष्टि से यह वही देश है जहाँ के लिए 'कृष्णसारस्तु चरति मृगो यत्र स्वभावत:। स ज्ञेयो यज्ञियो देशः' मन्वादि महर्षियों का ऐसा मत है। हमारे इस समाज का प्रधान केन्द्र विद्या एवं तपस्या के नाते वाराणसी क्षेत्र रहा है। आधुनिक परम्परा में भी हमारे वंशजों ने अपना आदर्श स्थान बनाया है। उदाहरणार्थ भारतीय-स्वतन्त्रता के वीर सेनानी, प्रसिद्ध साहित्यकार उत्तमत्रिपाठिकुल-प्रसूत, शीलसौजन्यमूर्ति माननीय प० श्रीकमलापति त्रिपाठी, केन्द्रीय रेल मन्त्री तथा श्रीमान् प० कन्हैयालालजी मिश्र एडवोकेट जनरल महोदय, प० श्रीसुरत-नारायणमणि त्रिपाठी आइ. ए. एस., सदस्य विधान परिषद् लखनऊ, प० श्री हरिश्चन्द्रपति त्रिपाठी, विचारपति हाईकोर्ट इलाहाबाद महोदय तथा प० श्री बलराम उपाध्याय भू० पू० न्यायाधीश हाईकोर्ट इलाहाबाद, भू० पू० कुलपति वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय का नाम उपस्थित किया जाता है। हमारे लिये यह साधारण गर्व की बात नहीं कि भगवान् राम जैसे यजमान का याजन-सामर्थ्य, पाण्डित्य पूज्यता आदि सरयूपारीण समाज को उपलब्ध हुई। उस समय के अन्य ब्राह्मणों ने ईर्ष्या वश इस समाज के प्रति विविध उपद्रव किया, अन्ततः ज्ञान प्राप्त कर चुप हुए। कुछ उनके मानस पुत्र आज भी शेष हैं, जो कि 'सरयूपारीणों ने रावणहन्ता राम को यज्ञ कराया, अत: वे निकृष्ट हो गये' इत्यादि कह कर अपना पेट भरते हैं, परन्तु सरयूपारीण समाज के विद्वान् 'तुष्यतु दुर्जनः' न्याय से इनकी बातों पर ध्यान नही देते। इस प्रकार की अशास्त्रीय तथा तर्कहीन बातों पर विज्ञ समाज स्वयं विचार करें कि निन्दकों की बातें कहाँ तक उचित हैं।

सरयूपारीण ब्राह्मणवंशावली के दो संस्करण मेरे पूज्य स्व० पिता पण्डित-राजश्रीवेणीमाधवशास्त्रीजी के संग्रहानुसार प्रकाशित हुए थे। मैंने उन्हीं के अनुसार तृतीय संस्करण प्रकाशित किया। परन्तु उन संस्करणों को लोगों ने इस तरह अपनाया कि आज फाइल के लिये भी मेरे पास तथा प्रकाशकों के पास कोई कापी शेष नहीं। प्रति दिन लोगों की माँगें आ रही हैं। यद्यपि इसे बहुत बड़े रूप से संग्रहीत कर निकालने की बात थी, तथापि इस नव संस्करण को भी जिस त्वरा में निकाल रहा हूँ उसमें यह सम्भावना नहीं। अत: वह विचार तो अग्रिम संस्करण में ही पूर्ण हो सकेगा।

T

# सरयूपारीणब्राह्मणवंशावली

तत्र पूर्वं सामान्यरूपेण ब्राह्मणत्वविचारो ज्यायानिति तदेवोपक्रम्यते । ननु किं तावद् ब्राह्मणत्वमिति ? न च "स्नानं सन्ध्या जपो होमो देवताभ्यर्चनं तथा । आतिथ्यं वैश्वदेवञ्च षट् कर्माणि सदैव हि ।" इति स्मृतिवाक्यानुसारेण षट्कर्मसम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमिति वाच्यम् । निरुक्तषट्कर्मसम्पन्नत्वस्य क्षत्रियवैश्ययोरविगर्हितत्वेनातिप्रसरत्त्वात् । न च ( मनु० अ० २ )—यः कश्चित्कस्यचिद्धर्मो मनुना परिकीर्त्तितः । स सर्वोऽभिहितो वेदे सर्वज्ञानमयो हि सः ।। मन्वर्थविपरीता या सा स्मृतिर्न प्रशस्यते' त्यादिप्रतिज्ञावाक्येन 'अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा । दानं प्रतिग्रहश्चैव ब्राह्मणानामकल्पयदि'ति षट्कर्मसम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमिति नित्यकर्मसन्ध्यादेः करणे फलं नास्त्यकरणे प्रत्यवायश्श्रुतिरिति सार्वजनीनरीत्या बहिर्भूतत्वान्नित्यकर्मसम्पन्नत्वं कथङ्कारं ब्राह्मणेषु स्यादिति वाच्यम् ? श्रौतस्मार्त्तसकलकर्मसम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमिति मन्वभिप्रायसमर्थकलक्षणस्वीकारेणाऽदोषात् । न च द्विजत्वावच्छिन्नेषु ब्राह्मणक्षत्रियवैश्येषु श्रौतस्मार्त्तकर्मसम्पत्तिदर्शनेन ब्राह्मणत्वलक्षणव्यभिचरितमिति वाच्यम् ? पूर्वोक्तमन्वनुरुद्धाध्यापनाध्ययनयजनयाजनादिकर्मणां नित्यकर्मसन्ध्योपासनादिकर्मोपलक्षणविधया बोधकत्वेन तत्संग्रहसौष्ठवात् । नित्यकर्मसन्ध्योपासनादिपुरस्सराध्यापनादिषट्कर्मसम्पन्नत्वमिति लक्षणान्तराच्च । अध्यापनाध्ययनादिषट्कर्मणां नित्यकर्मस्नानसन्ध्याजपादिषु लक्षणा "लक्षणाशक्यसम्बन्धस्तात्पर्यानुपपत्तित" इत्यभिधानाच्च । न च विशिष्टतपसो महर्षिप्रवरस्य विश्वामित्रस्यापि निरुक्तं "शमो दमस्तपश्शौचं क्षान्तिरार्जवमेव च । ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम्" इति षट्कर्मसम्पन्नत्वेन विश्वामित्रो ब्राह्मण्यमगादित्युपनिषत्प्रणीते जन्मसिद्धक्षत्रियेऽपि ब्राह्मणत्वमापतेदिति वाच्यम् ? ब्राह्मोऽजाताविति पाणिनीयसूत्रम्, जातौ तु ब्राह्मणः कुमारीभार्य्यः कुमारभार्य्यः जातेश्चेति पुंवद्भावाभ्यां जातिलक्षणे नित्यत्वप्रवेशः सर्वमते । तथा चानादिवासनाविशिष्टाया जातेर्नित्यत्वेन ब्राह्मणत्वलक्षणाक्रान्तरजोवीर्य्यसम्बन्धजन्मसिद्धाध्यापनाध्ययनयजनादिषट्कर्मसम्पन्नब्राह्मणत्वस्य जन्मसिद्धक्षत्रियत्वसम्पन्नविश्वामित्रे कथमप्यसम्भवात् । एवञ्च न केवलषट्कर्मसम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमपि तु ब्राह्मणत्वलक्षणाक्रान्तरजोवीर्य्यसम्बद्धजन्मसिद्धाध्यापनाध्ययनादिषट्कर्मसम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमिति लक्षणं सिद्धम् । न च लक्षणकुक्षिप्रविष्टब्राह्मणत्वलक्षणाक्रान्तेतिविशेषणदर्शनेन ब्राह्मणत्वे सिद्धे लक्षणसिद्धिः, लक्षणज्ञानमन्तरेण ब्राह्मणत्वं न सिध्यतीति आत्माश्रयदोषस्तथा च विश्वामित्रे कथं न लक्षणातिव्याप्तिरिति वाच्यम् ? चतुर्विधः शब्दः रूढो योगरूढो यौगिकः यौगिकरूपश्च, लक्षणकुक्षिप्रविष्टब्राह्मणत्वं रूढमादायात्माश्रयदोषपरिहारपूर्वकातिव्याप्तिवारणसौविध्यात् । न च रूढब्राह्मणत्वमभिप्रीयमाणं

स्याच्चेत्तर्हि किं तावद् ब्राह्मणत्वमिति प्रश्नानुपपत्तिः ? लक्षणस्य किमपि प्रयोजनं नास्ति रूढत्वादेवाभीष्टसिद्धेः। अवयवार्थनिरपेक्षत्वे सति समुदायार्थोपस्थापकत्वं रूढत्वमित्यभिसन्धेः। तथा च विश्वामित्रेऽतिव्याप्तिस्तदवस्थैवेति वाच्यम् ? ब्राह्मणत्वलक्षणाक्रान्तेति विशेषणमपहाय जन्माधिकारप्राप्तश्रौतस्मार्त्तकर्मोभयसाधन-सम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमिति लक्षणाश्रयणात्। एतेन "जन्मना जायते शूद्रस्संस्काराद् द्विज उच्यते। वेदाभ्यासाद् भवेद् विप्रो ब्रह्मविद् ब्राह्मणो मतः।" ब्रह्मज्ञानविशिष्टत्वं ब्राह्मणत्वमिति वदन्तो नव्यसुधारकाः परास्ताः। अस्य श्लोकस्य धर्मशास्त्र-व्याजेन कपोलकल्पितत्वात्। 'मदनकशाई शबरीत्रिशङ्क्वादिशूद्राणामपि केषा-ञ्चिदनुक्तानां ब्रह्मज्ञानविशिष्टत्वश्रुत्या लक्षणस्यानन्तदुर्दशापत्तेश्च। न च पूर्वलक्षणं कस्मिंश्चिद् ब्राह्मणे यदि गच्छेत् सर्वत्र ब्राह्मणे न गच्छेत्तावताऽपि ब्राह्मणत्वं युक्त-मेवेति व्यापकत्वं लक्षणस्य न स्यादिति वाच्यम् ? तत्तज्जन्माधिकारप्राप्तश्रौत-स्मार्त्तकर्मोभयसाधनसम्पन्नत्वं ब्राह्मणत्वमिति लक्षणकरणेनाऽदोषात्। तत्पदं बुद्धिविशेषविषयत्वोपलक्षितजिज्ञासितधर्मावच्छिन्ने शक्तिमिति न्यायशास्त्रीयशक्ति-वादीयपदार्थविचारानुसारेण दोषा अपहरणीयाः। मनु० अ०, 'भूतानां प्राणिनः श्रेष्ठाः प्राणिनां बुद्धिजीविनः। बुद्धिमत्सु नराः श्रेष्ठा नरेषु ब्राह्मणा मताः ॥१॥ ब्राह्मणेषु च विद्वांसो विद्वत्सु कृतबुद्धयः। कृतबुद्धिषु कर्तारः कर्तृषु ब्रह्मवादिनः ॥ २ ॥ ] इत्युक्त्या नरश्रेष्ठत्वमेव ब्राह्मणत्वं दर्शितम् न तु ब्रह्मज्ञानविशिष्टत्व-मिति।

तपः श्रुतञ्च योनिश्च ह्येतद् ब्राह्मणलक्षणम्।

तपःश्रुताभ्यां विहीनो जातिब्राह्मण एव सः॥ ब्राह्मणाद् ब्राह्मण्यां जायमानो ब्राह्मण इत्यप्यनुसन्धेयम्। न चोभयसाधनसम्पन्नत्वमिति लक्षणे [ अविद्यो वा सविद्यो वा ब्राह्मणो मामकी तनुः। अद्याऽपि श्रूयते घोषो द्वारकायां मुहुर्मुहुः॥ १॥ 'साचारो वा निराचारो जाति-ब्राह्मण एव चे'ति महाभारतीयभगवत्कृष्णवाक्येन जातिब्राह्मण एव सः, ब्राह्मणब्रुवः—( मनुस्मृतिः ) अष्टवर्षम् ब्राह्मणमुपनयेत्, 'ब्राह्मणस्यैव देहोऽयं क्षुद्रकामाय नेष्यते' इत्यादि तु संस्काररहितेऽपि देहे ब्राह्मणपदप्रयोगाज्जन्मनैव जातिः। जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेय इति बृहत्पारा०। ब्राह्मणत्वमारोप्य तत्र प्रयोग इति शुक्लाः। वस्तुतस्तु जन्मकर्मभ्यां द्वाभ्यां जातिरिति शुक्ला एतद्-ग्रन्थकर्तारः। जन्मन एव वर्णव्यवस्था न तु कर्मतस्तथा चोभयसम्पन्नत्वं न ब्राह्मणत्वमिति वाच्यम्, 'एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः। स्वं स्वं चरित्रं

T

शिक्षरेन् पृथिव्यां सर्वमानवाः" इति मनुप्रमाणेनाग्रजन्मत्वं ब्राह्मणत्वमिति परिष्कारः, इति क्वापि दोषानवकाशात्। नच जन्मत एव वर्णव्यवस्थायां "शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैति शूद्रतामि" ति मन्वर्थविरोध इति वाच्यम्? तस्य वाक्यस्य वर्णसङ्कर-विषयकत्वस्य पूर्वपाश्लोकार्थदर्शनेन सिद्धत्वात्। नचाग्रजन्मत्वं ब्राह्मणत्वमिति लक्षणे विष्णोरपेक्षया सृष्टिप्रवर्त्तकस्य विष्णुनाभिकमलजस्य ब्रह्मणोऽप्यग्रजन्मत्वेन ब्राह्मणत्वजातिक्रान्तत्वापत्तिरिति वाच्यम्? "प्रतिग्रहेऽधिको विप्रे याजनाध्यापने तथे" त्यग्रिमपनुवाक्येन "स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन्" इति पूर्वोक्तप्रमाणेन च प्रति-ग्रहाश्रयत्वे सति याजनाध्यापनकर्तृत्वे सति अग्रजन्मत्वं ब्राह्मणत्वमिति विधातुं शक्यत्वात्। अत एव प्रतिग्रहयाजनाधिकाराऽभावाद् विश्वामित्रेऽपि न दोषः, अग्रजन्मत्वाभावाच्च। कर्मणा वर्ण इति वादिन एव विश्वामित्रे ब्राह्मणत्वं वदन्ति। परन्तु महाभारतादिषु किमपि प्रमाणं न लभ्यते विश्वामित्रे ब्राह्मणत्वव्यवस्थापकम्। ब्राह्मणो मदिरां पीत्वा ब्राह्मण्यादेव हीयते, अत्र गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः, पाणिनीय-रीत्या ब्राह्मणस्य कर्म इति भावो वा ब्राह्मण्यम् तस्मादधीयते नतु नित्याया जाते-र्हानिः। एवं कर्मणा जातिव्यवस्थापका विश्वामित्रे द्राविडाः परास्ताः। नचान्येषां प्रतिग्रहाधिकाराऽभावात्, प्रतिग्रहाधिकाराश्रयत्वं ब्राह्मणत्वमिति लक्षणं कुतो न लाधवादिति वाच्यम्? उपनयनादिसंस्काररहितबालके ब्राह्मणपुत्रे दानयोग्यत्वा-भावेन ब्राह्मणत्वानापत्तेः। न च "आत्मा वै जायते पुत्र इति वेदप्रभाषितमि"-ति प्रमाणेन पितृसमीपवर्त्तिपुत्रे कस्यायं बालक इति प्रश्नानन्तरं ब्राह्मणबालको-ऽयमित्युत्तरम्। रजोवीर्य्यसम्बद्धपिण्डात्मकजन्मत एव जातिर्न तु कर्मत इति श्रौतस्मार्त्त सिद्धान्तेन चानुपनीतब्राह्मणोऽपि ब्राह्मणत्वसत्त्वात् प्रतिग्रहयोग्यत्वाभावेन कथङ्कारं ब्राह्मणत्वमिति वाच्यम्? संस्कृतेषु ब्राह्मणेषु भाविब्राह्मणत्वमादाय बालकेऽपि प्रतिग्रहाधिकारयोग्यत्वसत्त्वादुपपत्तेः। ननु ब्राह्मणानामुत्पत्तिः कस्मादिति प्रश्नः। यजुर्वेदे [ॐ ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृत ऊरू तदस्य यद् वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत] ईश्वरमुखाद् ब्राह्मणोत्पत्तिः। नच असधातोस्सत्तार्थकत्वे-नोत्पत्त्यर्थाभावात्कथं मुखादुत्पत्तिरिति वाच्यम्? वेदस्य धर्मब्राह्मणरूपत्वेन स्वतः प्रामाण्यादुत्पत्त्यर्थकत्वे बाधाभावात्। "रोहितो लोहितादासीद् धुन्धुस्तस्य सुतो-ऽभवदि" त्यादिलौकिकवाक्येऽप्युत्पत्त्यर्थदर्शनाच्च। अत एव (मनु० अ० १) "लोकानां तु विवृद्धयर्थम् मुखबाहूरुपादतः। ब्राह्मणं क्षत्रियं वैश्यं शूद्रञ्च निरव-र्त्तयदि" ति टीकारूपेणोक्तिस्सङ्गच्छते। सिद्धान्तलक्षणं त्वेवंविधं यदुक्तमीशाद्यु-पनिषदि (बज्रसूचिकोपनिषदि) यः कश्चिदात्मानमद्वितीयं जातगुणक्रियाहीनं

षडूर्मिड्भावेत्यादिसर्वदोषरहितसत्यज्ञानानन्तस्वरूपं स्वयं निर्विकल्पमशेषकल्पाधार-मशेषभूतान्तर्यामित्वेन वर्त्तमानमन्तर्थहिश्चाकाशवदनुस्यूतमखण्डानन्दस्वभावमप्रमे-यमनुभवैकवेद्यमपरोक्षतया भासमानं करतलामलकवत्साक्षादपरोक्षीकृतार्थतया कामरागादिदोषरहितः शमदमादिसम्पन्नो भावमात्सर्यतृष्णाशामोहादिरहितो दम्भाहङ्कारादिभिरसम्पृष्टचेता वर्त्तते एवमुक्तलक्षणो यः स एव ब्राह्मण इति श्रुतिस्मृतिपुराणेतिहासानामभिप्रायः। अन्यथा हि ब्राह्मणत्वसिद्धिर्नास्त्येव। सच्चिदानन्दमात्मानमद्वितीयं ब्रह्म भावयेदात्मानं सच्चिदानन्दं ब्रह्म भावयेदित्यु-पनिषत्।

वस्तुतस्तु—

ब्राह्मणशब्दसंज्ञावाचको न तत्र लक्षणव्युत्पत्तिचर्चा संज्ञाशब्देऽवयवार्थो न भासते अत एकत्र दलेऽपि द्विदलत्व-व्यवहारोपपत्तिरिति शुक्लाः।

ननु ब्राह्मणत्वावच्छिन्नसरयूपारीणानां केन कस्मात् क्वोत्पत्तिरिति प्रश्नः? उत्तरम्—ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृत इति श्रुत्यनुसारम् "एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः। स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः॥ लोकानां तु विवृद्ध्यर्थं मुखबाहूरुपादतः। ब्राह्मणं क्षत्रियं वैश्यं शूद्रं च निरवर्त्तयदिति"। इन प्रमाणों से निःस्वार्थ सनातनवैदिकवर्णाश्रमधर्मप्रतिष्ठा-पनार्थ जीवमात्र के शिक्षापूर्वक उद्धारार्थ मोक्षमार्गप्रतिष्ठापनार्थ पवित्रशक्ति-शाली ब्राह्मणों का जन्म ब्रह्मा, शिव, शक्तिकी उत्पत्ति के अनन्तर 'गर्गश्च गौतमश्चैव शाण्डिल्यश्च पराशरः। सावर्ण्यः कश्यपोऽत्रिश्च भारद्वाजोऽथ गालवः। कौशिको भार्गवश्चैव वत्सः कात्यायनोऽंगिराः। शाङ्कृतो यामदग्न्यश्च षोडशैते प्रति-ष्ठिताः॥" ये सोलह गोत्र सरयूपारीण ब्राह्मणों में प्रसिद्ध हैं। कहीं-कहीं दूसरे श्लोक इस प्रकार हैं। कौशिको भार्गवश्चैव वत्सो वात्स्ययानस्तथा। अङ्गि-राश्च्यवनश्चैव यमदग्निश्च षोडशः।" एक हस्तलिखित पुस्तक में "गर्गश्च गौतमश्चैव शाण्डिल्यश्च पराशरः। सावर्णिः कश्यपो वत्सो भारद्वाजश्च कौशिकः॥ उपमन्युर्वशिष्ठश्च शांकृतो घृतकौशिकः। गार्ग्यः कात्यायनश्चैव तथा स्याद् गर्दभी-मुखः॥ अगस्त्यो भृगुर्भर्गश्च कुण्डिन्यश्च तथैव हि" इस प्रकार सब जोड़कर २६ छब्बीस महर्षि उत्पन्न हुए। इस संख्या में सोलह महर्षि प्रधान हैं। सोलह में भी गर्ग १, गौतम २, शाण्डिल्य ३ ये तीन प्रधान हैं। कौण्डिन्य को लेकर साढ़े सोलह प्रधान हैं, उनमें तीन अत्यन्त ही प्रधान हैं। तीन महर्षि आदिपुरुष गोत्रप्रवर्त्तक के सन्तान शुक्ल, मिश्र, त्रिपाठी आज तक भी ब्रह्मा के चाचा बन कर दूसरे महर्षि, पराशर इत्यादि की सन्तान दूबे, पाण्डेय, उपाध्याय, चतुर्वेदी इत्यादि को तुच्छ समझ कर दूर झिड़कार कर शूद्रों के समान फेंकते हैं। अत्र इन

तीन-तेरह भेद करने वालों का उत्तम तीन मध्यम तेरह कहकर अपने भाइयों को कुचल कर विवाहादि कार्यों में खान-पान आदि में भाइयों का अपमान कर गला घोंटना कितना अन्याय है। उक्त २६ छब्बीस महर्षि सर्वप्रथम उत्पन्न हुए और उन्हीं की सन्तान सरयूपार में प्रथम उत्पन्न होकर सरयूपारीण कहलाते हुए देश क्या पृथिवी भर में सुप्रतिष्ठित होकर ब्राह्मणों से उत्तम हुए। क्योंकि आचार-विचार, रीति-रिवाज सरयूपारीण ब्राह्मणों से उत्तम अन्यदेशीय ब्राह्मणों में आज भी नहीं पाया जाता। वेद-वेदाङ्ग सम्पन्न उक्त महर्षियों के सन्तान सब उत्पन्न हुए तो किन कारणों से उत्तम, मध्यम व्यवहार प्रचलित हुआ? सब महर्षियों के सन्तान मात्र उत्तम ही हुए मध्यम कोई नहीं हुए। उत्तम, मध्यम का व्यवहार किसी पुराण या धर्मशास्त्र या ऐतिहासिक ग्रन्थ में नहीं पाया जाता। बड़े-बड़े प्रतिष्ठित सरयूपारीण ब्राह्मणों से बड़ी-बड़ी सभाओं में हम स्वयं प्रश्न किये कि 'तीन गोत्रवाले शुक्ल, मिश्र, त्रिपाठी, गर्ग, गौतम, शाण्डिल्य उत्तम हैं, तेरह गोत्रवाले मध्यम हैं, इसमें कोई प्रमाण या युक्ति है या नहीं? परन्तु उत्तम कहलानेवाले सब मूक होकर निरुत्तर हो गये। सब ब्राह्मण उत्तम हैं, जन्म से मध्यम कोई नहीं। प्रत्युत निराचार मत्स्य-मांसादिभक्षक वेदवेदाङ्ग-नित्यकर्म-सन्ध्योपासनादिरहित अत्यन्त सांसारिक-प्रपञ्चों में फँस कर पारलौकिकप्रवृत्ति-त्याग सांसारिक मिथ्याभाषण परदारहरणादि दोषों से युक्त ब्राह्मण ही मध्यम, निकृष्ट अथवा निन्दित हैं, "जातिब्राह्मण एव सः" ब्राह्मण-ब्रुवः" केवल जन्मसिद्ध ब्राह्मण नाम धेय हैं, यथार्थ ब्राह्मणत्व उनमें नहीं है किन्तु ब्राह्मण नामधारी ही हैं। इसके अतिरिक्त उत्तम मध्यम होने का दूसरा उत्तर लोक, शास्त्र में नहीं है। बराबर दर्जे के महर्षियों से उत्पन्न ब्राह्मणों में "कपोलकल्पित मिथ्याजाल बढ़ा कर तीन गोत्रवाले शुक्ल, मिश्र, त्रिपाठी को उत्तम, तेरह गोत्र तथा छब्बीस २६ गोत्रवालों को मध्यम या निकृष्ट प्रसिद्ध कर ये लोग नीच, इनसे विवाह या खान-पान का व्यवहार तीन गोत्रवाले न करें, नहीं तो वे भी नीच सम्बन्ध से नीच हो जायेंगे" ऐसा घोर जात्युपद्रव करने वाला, जाति का गला घोंटनेवाला व्यक्ति ही सरयूपारीणों में अत्यन्त मध्यम या निकृष्ट हो सकता है। अखिल वेद या वेदाङ्ग के अत्यन्त वक्ता पाठयिता तथा चतुर्वेद के वक्ता होने से चतुर्वेदी उपाधि, अध्यापनवृत्ति अर्थात् शास्त्रवेद के पढ़ाने से उपाध्याय, शास्त्र-वेद के पढ़ाने से पाठक इत्यादि पदवियों से विभूषित ब्राह्मण कैसे मध्यम या निकष्ट हो सकते हैं? सरयूपारीण ब्राह्मणमात्र में उपाध्याय, चतुर्वेदी, पाठक इत्यादि यदि शास्त्रवेद सम्पन्न होकर कर्मारूढ़ हो अध्यापनवृत्ति या भगवद्भजन में लगे हैं तो हमारे विचारों से उनसे

T

उत्तम नामधारी ब्राह्मण "हमारे पूर्वज घृत खाये हैं हमारा हाथ सूँघिए" ऐसा कहने, या मानने वाले नहीं हो सकते, कभी नहीं हो सकते, तीन गोत्रवालों में कोई-कोई बड़े विद्वान्, अध्यात्मशास्त्रवेत्ता, आचार-विचार सकल श्रौतस्मार्त्त-कर्मसम्पन्न होकर तेरह गोत्र या २६ छब्बीस गोत्रों में ऐसी शक्ति न पाकर कहने लगे कि आप लोग ऐसी शक्ति का सम्पादन क्यों नहीं करते। उन महात्माओं की ऐसी इच्छा थी कि तीन ही गोत्र में ऐसे सिद्ध क्यों रहें, छब्बीस गोत्रवाले सब के सब ही विचित्र शक्ति वाले हो जायें, केवल इस अभिलाषा से कहने लगे कि हम लोग उत्तम हैं। "जब तक हमारी-सी शक्ति आप लोग अपने में प्रादुर्भूत न करेंगे तो उत्तम न कहे जायेंगे"। इस शिक्षारूप उन्नतिशाली दबाव को सुनकर और भी तेरह या छब्बीसगोत्रवाले महर्षियों के सन्तान बड़े परिश्रम से आध्यात्मिकशक्ति को उत्पन्न कर वेदवेदाङ्ग को पढ़कर उपाध्याय, पाठक, चतुर्वेदी इत्यादि पदवी को प्राप्त कर प्रतिष्ठित हुए। तदनन्तर तीन गोत्रवाले महात्मा ने प्रसन्न होकर सब भाइयों को गले लगाया, देश में प्रतिष्ठा बढ़ायी।

स जातो येन जातेन याति वंशः समुन्नतिम्।
परिवर्तिनि संसारे मृतः को वा न जायते ॥
जातिरक्षासमं पुण्यं जातिरक्षासमं तपः।
जातिरक्षासमो धर्मो भुवि नास्तीति निर्णयः ॥

जात्युद्धारसमन्वेष्टा जातिचिन्तापरायणः।
जातिगौरवसम्भाषी पुरुषो भुवि दुर्लभः ॥
अश्वमेधादियज्ञेषु तथा दानोपदानयोः।
यत्फलं शास्त्रनिर्दिष्टं तद्वज्जातिप्रसेवने ॥

इत्यादि नीतिवाक्यों के उदाहरण मिलते हैं। उक्त उन्नतिशाली भाइयों को सुप्रतिष्ठित बनाने वाला दबाव सुन कर तीन गोत्र वालों की साधारण विचारशील सन्तानों ने जातिद्रोहवश यह सोचा कि आओ मिल कर हल्ला मचा दें कि हम लोग सर्वोत्तम हैं। अन्य गोत्रवाले मध्यम हैं। आगे हमारे कुल के लोग सदा उत्तम कहलायेंगे। केवल इसी प्रसिद्धि वश आज भी भाइयों का गला घोंटा जा रहा है। दृष्टान्त—एक सज्जन एक कुत्ता पाले थे। कुत्ते को बहुत ही प्यार करते थे। एक दिन पिता का श्राद्ध करने बैठे। कुत्ता बगल से उनकी जांघ पर आ बैठा। अंत में छू जाने के भय से जंजीर में बंधवा कर तब श्राद्ध किये। उनके लड़के निरक्षरभट्टाचार्य विचार किये कि हम लोग जब श्राद्ध करेंगे तो दो-चार कुत्ते बंधवा देंगे। अन्त में पिता के मरने पर

वैसा ही किया। उस कुल में कुत्ते बांध कर श्राद्ध करने की रीति चल गयी। यही गति तीन गोत्रवाले ब्राह्मणों की हुई। अपने पूर्वजों के अभिप्राय को उक्त रीति से न समझ कर अपनी जड़ या साधारण बुद्धि से उत्तम मध्यम का व्यवहार फैला कर झूठमूठ अपने भाइयों का गला घोंटने की रीति सा चला दी। वह अविद्याग्रस्त कुप्रथा आज भाइयों को दबा कर कूटशक्ति से उथल-पुथल कर रही है। प्रिय बन्धुओ ! निष्पक्ष होकर ढोंगबाजी छोड़ सरयूपारीणत्वेन छब्बीस २६ गोत्रवाले ब्राह्मणों की विद्या, सदाचार, कर्मण्यता देख उनके साथ विवाह, खानपान, व्यवहार को चला सबको अपनाकर सबको उत्तम बनाकर पूर्वज महर्षियों के समान कुल को प्रज्वलित कीजिए।

सृष्टयारम्भे ब्राह्मणस्य जातिरेका प्रकीर्त्तिता।
एवं पूर्वं जातिरेका देशभेदादनेकधा ॥

प्रकृतमनुसरामः—

साक्षात् ब्रह्माजी से हमारे छब्बीस २६ महर्षि उत्पन्न होकर ब्रह्माजी से पूछे कि क्या आज्ञा है ? ब्रह्माजी ने कहा कि जपतपोऽनुष्ठानद्वारा वैदिकधर्म का प्रचार कीजिए। महर्षियों ने कहा कि हम लोग साक्षात् अखण्ड ब्रह्म का दर्शन करके सन्तोष पायेंगे। गर्ग पराशरादि हमारे ऋषिगण निराहार परब्रह्म की तपस्या करने लगे। कई सहस्र वर्ष व्यतीत होने पर ब्रह्मादि देव चकित होकर विष्णु के पास गये। सब समाचार कह विष्णु भगवान्के सहित ब्रह्माजी शिव-सनकादि तपस्या करने वाले हमारे महर्षियों के पास आकर कहने लगे कि हम देवगण प्रसन्न हैं। आप किस लिए कष्ट उठा रहे हैं ? सरयूपारीण ब्राह्मणों के आदिपुरुष गर्गादि महर्षियों ने कहा कि हम लोग तो आपका दर्शन कर कृतार्थ हुए। हमारी भावी सन्तान भी आप का दर्शन कर पायें और ऐसी तपोयोग्य पवित्र भूमि हम लोगों के लिए दीजिए कि सानन्द आश्रमों का पालन कर भावी सन्तानों को भी सदाचारी बना सकें। इस प्रार्थना को सुन साक्षात् भगवान् ने वरदान दिया कि, आप लोग सरयू नदी के तट पर जाकर आनन्द से भजन करें। आपकी भावी सन्तान सरयूपारीण उपाधि से विख्यात होगी। धर्म-मर्यादा पालनार्थ हम त्रेता युग में इक्ष्वाकुवंशीय क्षत्रिय राजा दशरथ के यहाँ रामावतार लेकर रावणादि दुराचारियों के बधानन्तर अश्वमेध यज्ञ करेंगे, वहाँ प्रत्यक्ष दर्शन देकर आपकी प्रतिष्ठित सन्तानों को ही आचार्य बनाकर यज्ञ करायेंगे। इतना वरदान देकर

T

ब्राह्मणों के आदिपुरुष गोत्रप्रवर्तक सरयू के तट पर आ कर सन्तानों को भी शिक्षित कर धर्म प्रचार करने लगे। मिथिला देश में उत्पन्न होने से मैथिल, सरस्वती नदी के तट पर जन्म होने से सारस्वत, कन्नौज में जन्म होने से कान्यकुब्ज, गुजरात में जन्म होने से गुर्जर, द्रविड देश में उत्पन्न होने से द्राविड, मालवा देश में उत्पन्न होने से मालवीय, तत्तद्देश में उत्पन्न होने से तत्तन्नाम पड़ा। सरयूपार में प्रथम जन्म होने से सरयूपारीण नाम हुआ।

बहुत से सज्जन कहते हैं कि ब्राह्मण केवल दशविध हैं अधिक नहीं। श्लोक—'सारस्वतः कान्यकुब्जः गौडो मैथिल उत्कलः। पञ्च गौडा इति ख्याता विन्ध्यस्योत्तरवासिनः ॥ द्राविडाः पञ्च विख्याता विन्ध्यदक्षिणवासिनः।' इन दशविध ब्राह्मणों में सरयूपारीणों का नाम ही नहीं है। इस पर केवल इतना ही कहना है कि ये दोनों श्लोक किसी भी आप्तग्रन्थ में नहीं, कपोलकल्पित हैं, किसी गौड महाशय ने अपनी प्रतिष्ठा बढ़ाने के लिये "ये पाँच ब्राह्मण गौड ही प्रधान हैं अन्य नहीं" इस भाव से रचना की कि "विन्ध्यस्योत्तरवासिनः—विन्ध्यगिरि के उत्तर तरफ के वासी अर्थात् रहने वाले" शब्दार्थ मर्यादा से यही अर्थ 'विन्ध्यदक्षिणवासिनः' इसका भी है। उत्तर-दक्षिण वासी लिखने से यह कदापि नहीं सिद्ध होता कि दशविध ही ब्राह्मण हैं। विन्ध्यगिरि के पूर्व, पश्चिम, विन्ध्यगिरि की गुहा में, मध्य में रहने वाल ब्राह्मण किस प्रकार ब्राह्मण कहलायेंगे? इतना कह सकते हैं कि विन्ध्यगिरि के उत्तर और दक्षिण अधिक संख्या में सारस्वत, कान्यकुब्ज इत्यादि रहते हैं। संख्या निश्चय किसी प्रकार नहीं हो सकती। साथ ही पुष्करणा ब्राह्मण, गुर्जर, शाकद्वीपीय, मालवीय, सनाढ्य, श्रीमाली इत्यादि ब्राह्मणों की गणना कल्पित श्लोकोक्त पाँच ब्राह्मणों में किस में होगी? किसी में नहीं हो सकती। अत एव दशविध ही ब्राह्मण नहीं बल्कि तत्तद्देश में रहनेवाले ब्राह्मण अनेक हैं, दशविध कहने वाले प्रमाणशून्य, स्वार्थी हैं। एक सज्जन ने "कान्यकुब्जा द्विजाः श्रेष्ठा इतरे नामधेयकाः" ऐसा श्लोक बनाकर कान्यकुब्ज ही श्रेष्ठ ब्राह्मण हैं ऐसी लीला की है। वैसे ही किसी गौड सज्जन ने ही "पञ्चगौडा इति ख्याताः" ऐसा बनाकर उड़ा दिया। और भी इसी प्रकार "सर्वे द्विजाः कान्यकुब्जा मागधं माथुरं विना" मथुरा के चौबे और श्रीगयातीर्थ के पण्डों को छोड़कर भूमण्डलमात्र के ब्राह्मण कान्यकुब्ज ही हैं ऐसा लिख डाला। "पञ्च गौडा इति ख्याताः।" इस गौडप्रवाद को देखकर कान्यकुब्जों ने "सर्वे द्विजाः कान्यकुब्जाः।" ऐसा बनाकर नगाड़ा बजवा दिया। कान्यकुब्ज ही सर्वोपरि हो गये। ऐसी कथा उड़ाते-बनाते गौडों को और कान्यकुब्जों को लज्जा और भय नहीं हुआ। न जाने बनाने वाले कान्यकुब्ज महाशय ने मथुरा के चौबे और गया जी के पण्डों को क्यों निकाल बाहर

T

किया ? जनश्रुतियों, वृद्धदन्तकथाओं से विदित हुआ है कि किसी राजा को एक कान्यकुब्ज पण्डित जी गया-श्राद्ध कराने के लिए ले गये। वहाँ जाकर राजा से, "गुप्तदान गुप्तप्रतिग्रहीता को देने से पितरों को अक्षय स्वर्गलोक प्राप्त होता है" ऐसा कह राजा को समझाकर बहुत-सा धन-सामग्री ले लिये और पण्डों का हाथ नहीं गरम हुआ। ठीक पता चलने पर पण्डों ने पण्डित जी का खूब दण्ड-सत्कार किया। उन्होंने कहा कि तुम हमारे कान्यकुब्जों में नहीं हो, नकली ब्राह्मण हो, शेष सब ब्राह्मण कान्यकुब्ज हैं। इसी तरह राजा को मथुरा जी में जाने से गुप्तदान की पेंच भरी गयी। इसके दो कारण हैं। कान्यकुब्ज लोग प्रायः दान नहीं लेते यह सिद्धान्त है। गुप्तदानप्रतिग्राही होने से हमारे कान्यकुब्जों में भी निन्दा न होगी; पण्डा लोग भी न जानेंगे, माल-गठरी अच्छी कट जायेगी। राजा ने सोचा कि जब कान्यकुब्ज होकर दान गुप्त ही ले लेंगे तो अच्छा है। इस लिए राजा ने स्वीकार किया। अतः ऐसे स्वार्थियों से सत्यासत्य निर्णय कैसे हो ? 'कान्यकुब्जा द्विजाः श्रेष्ठाः' ऐसी रचना भी निरर्थक है, क्योंकि यह प्रमाण भी किसी आप्त-ग्रन्थ में नहीं पाया जाता और न इतिहासादि में लेख ही ऐसा है। केवल धूली-प्रक्षेप से ही ऐसी झूठी जनश्रुतियाँ उड़ाई गई हैं। सुनते हैं कि त्रेता में जब श्री रामचन्द्र जी ने रावणवधानन्तर अश्वमेध यज्ञ किया था तब ब्राह्मणवध के कारण किसी ब्राह्मण ने भोजन स्वीकार न किया। हनुमान् जी ने कहा कि बिना ब्राह्मण भोजन के यज्ञ पूर्ण न होगा। अतः कान्यकुब्ज प्रान्त से १६ ब्राह्मण बालक लाकर धोखा देकर अयोध्या में उनके उपनयनादि संस्कार कराकर भोजन करा दक्षिणा देकर जब कान्यकुब्ज देश में कपीश ने पहुँचाया तो लड़कों के माता-पिता ने दान लेना देखकर उनको घर से बाहर निकाल दिया। वे ही लोग अयोध्या में पुनः आये। तब उन्हें सरयू किनारे सरवार प्रान्त देकर अपने देश में बसाया गया, इत्यादि इस प्रकार की अत्यन्त झूठी-झूठी अनर्गल कथाएँ अत्यन्त स्वार्थी, ब्राह्मण विरोधक कान्यकुब्जों की ही लीला है। क्योंकि अयोध्यापुरी —'अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची त्ववन्तिका। पुरी द्वारावती ज्ञेयाः सप्तैता मोक्षदायिकाः ॥—इन सप्तपुरियों में है। इक्ष्वाकु क्षत्रिय की राजधानी, श्री महाराज रामचन्द्रजी ने अवतार धारण कर यहीं लीला की है। जब अयोध्या राजधानी के आसपास रहने वाले ब्राह्मणों ने इनकार किया तब हनुमान्जी ने कन्नौज देशीय बालको को ठगा। इससे अयोध्या-वासी ब्राह्मणों की प्राचीनता सिद्ध होती है कि वे थे परन्तु भोजन दान न स्वीकार किये 'अक्के चेन्मधु विन्देत, किमर्थं पर्वतं व्रजेत्'' 'वशिष्ठादि महर्षि यज्ञ करने वाले थे, युद्ध-यज्ञ में हिंसादोष नहीं होता, तो रामजी निष्पाप होकर यज्ञ करते हैं, केवल-

T

मर्यादापालनार्थ, तब हनुमानूजी ने दूर दौरा किया। सरयूतटवासी ब्राह्मण अति प्राचीन उक्त कथा से ही प्रतीत होते हैं। क्या सरवार प्रान्त ब्राह्मणों से शून्य था? अवश्य पहले ही से सरयूपारीण ब्राह्मण थे। यदि महाराज रामचन्द्र के समय पर सरयूपारीण ब्राह्मणों का आगमन होता तो महाराज इक्ष्वाकु के समय यज्ञ-दानादि किस ब्राह्मण ने कराये होंगे? वैदिक ब्राह्मण अवश्य थे। अतः पूर्वकथा सर्वथा कपोलकल्पित है। किसी कन्नौजिया की फैलायी हुई है। यदि रामचन्द्रजी का दान भोजन लेने से उनके घरवालों ने बालकों को निकाल दिया तो विदित होता है कि उन सोलह बालकों के पिता वगैरह ब्राह्मण नहीं थे क्योंकि 'दानं प्रतिग्रहश्चैव ब्राह्मणा-नामकल्पयत्'' इन पूर्वोक्त प्रमाणों से छह-छह कर्मों में दान लेना भी ब्राह्मण के लिए शास्त्र-वेद सिद्ध है। यदि दान नहीं लेते तो कर्मभ्रष्ट होने से वे ब्राह्मण ही नहीं थे, यही सिद्ध होता है कि 'विनायकं प्रकुर्वाणो रचयामास वानरम्' का दृष्टान्त हो गया। मनु० अ० २ में कहा है कि 'यः कश्चित्कस्यचिद्धर्मो मनुना परिकीर्तितः। स सर्वोऽभिहितो वेदे सर्वज्ञानमयो हि सः॥' मनु० अ० ४--'श्रुतिस्मृत्युदितं कर्म निबद्धं स्वेषु कर्मसु। धर्ममूलन्निषेवेत सदाचारमतन्द्रितः॥ इन प्रमाणों से दान लेना वेदशास्त्रसिद्ध है तो दान देने वाले कान्यकुब्ज ही थे। ब्राह्मण यदि दान न ले तो दूसरी किस जाति वाले दान ले सकते हैं? दूसरी जाति के लिए दान लेने का प्रमाण भी न मिलेगा। अत एव पूर्वकथा निरर्थक और 'वदतो व्याघातः' के समान है। सरयूपारीण ब्राह्मण सृष्टि के समय से ही थे। किसी की शाखा नहीं हैं, स्वतन्त्र वेदशास्त्र के ज्ञाता थे। सत्योपाख्यान नामक पुस्तक में वाल्मीकि मुनि ने स्वधर्मकर्मनिष्ठ अयोध्याप्रान्तनिवासी ब्राह्मणों की प्रशंसा की है। इससे भी सरयूपारीण ब्राह्मण अत्यन्त प्राचीन हैं, किसी की शाखा नहीं हैं। सरयू नदी भी बहुत प्राचीन है, सरयूपार शब्द से यद्यपि दक्षिण तट और उत्तरतट विनिगमना विरह से ले सकते हैं तथापि पङ्कजशब्दादि की तरह सरयूपारशब्द योग-रूढ़ होने से उत्तर तट का ही बोधक है। इसी का अपभ्रंश सरवार नाम भी है। किसी समय अयोध्या के राजा प्रसन्न होकर ब्राह्मणों को भूमिदान देने लगे और कहा कि जहाँ तक शर (बाण) जाय वहाँ तक की भूमि ब्राह्मण ले लें, इससे सरवार नाम भी दन्तकथा से प्रचलित है। सरयूपारीण शब्द से ब्राह्मणों का ही बोध होता है दूसरे का नहीं। जैसे मैथिल शब्द यद्यपि सर्व का बोध हो सकता है तथापि योगरूढि होने से ब्राह्मणों का ही बोधक होता है, उसी प्रकार सरयूपारीण शब्द से भी ब्राह्मणों का ही बोध शास्त्रयुक्तिसिद्ध है। सरयूपारीण ब्राह्मण चिरकाल से ही पंक्तिपावन ब्राह्मण थे। आज भी उनमें लक्षण वे नहीं तो

T

नाममात्र से ही पूजित हैं। पंक्तिपावन, पंक्तिपतिहा इत्यादि। और किन्हीं भी मैथिल, दाक्षिणात्य ब्राह्मणों में यथार्थलक्षणसम्पन्न या नाममात्र से भी पँतिहा इत्यादि पदवी नहीं है। इससे विदित होता है कि पँतिहा—पंक्तिपावन जिसमें हैं वे सरयूपारी ब्राह्मण त्रेता के पूर्व से ही अतिप्राचीन हैं, किसी की शाखा नहीं हैं, पंक्तिपावनादि नाम सरयूपारीणों के लिए यौगिक नहीं है किन्तु जो कोई भी ब्राह्मण पंक्तिपावनलक्षण से सम्पन्न हों वे सब यथार्थ में पंक्तिपावन हैं। सरयूपारीणों में अधिकांश पंक्तिपावनलक्षणसम्पन्न थे, इसीसे ज्यादा प्रसिद्धि पंक्तिपावनों की सरयूपारीणों में ही हुई। अन्य ब्राह्मणों में नहीं।

प्रश्न—

ब्राह्मणों में पङ्क्तिपावन ब्राह्मणों के लक्षण कौन हैं ?

उत्तर—मनु० अ० ३—अग्र्याःसर्वेषु वेदेषु सर्वप्रवचनेषु च। श्रोत्रियान्वयजाश्चैव विज्ञेयाः पङ्क्तिपावनाः॥ त्रीणि चक्रे ततः पञ्चाग्निस्त्रिसुवर्णः षडङ्गवित्। ब्रह्मदेयात्मसन्तानो ज्येष्ठस्सामग एव च॥ वेदार्थवित् प्रवक्ता च ब्रह्मचारी सहस्रदः '-शतायुषश्च विज्ञेया ब्राह्मणाः पङ्क्तिपावनाः॥

अर्थ—वेद जानने वालों में अग्रसर, षट् शास्त्रों के जानने वाले जिनकेके पूर्वज वेदज्ञ हुए हों, स्वयं भी वेदज्ञ हों, उन्हें पङ्क्तिपावन कहते हैं। वेदस अध्वर्युभाग के जानने वाले, व्रत-नियम जहाँ वर्तमान हों, प्रभातकाल-सायङ्काल पञ्चाग्नि में हवन करते हों, त्रिसुपर्ण अर्थात् बह्वृचों का वेद भी जानते हों। शिक्षादिषडङ्ग सहित वेदज्ञ हों, मनूक्त आठ विवाहों में ब्राह्मणविवाहविधि से विवाहिता स्त्री के पुत्र, सामवेद को गानेवाले ऐसे ६ गुण सम्पन्न, वेदार्थ जानते हों, वेदार्थ जो स्वयं जान सकते हों, प्रथमाश्रमी ब्रह्मचर्य धारण किये हों, सहस्र गोदान करने वाले हों ऐसे ब्राह्मण पङ्क्तिपावन कहे जाते हैं। आज कल वैश्यों में जो विधवा से सगाई करे तो वह उनावा कहा जाता है, वह मध्यम है, जो वैश्यकुमारी से विवाह करते हैं वे उनाय कहे जाते हैं। वही दशा पंक्तिपावन-पँतिहा में है। जो त्रुटित भाइयों की कन्या से विवाह करते हैं उनको निकाल कर त्रुटित कहते हैं। वानरों के झुण्ड से निकले वानर यदि झुण्ड में पुनः आते हैं तो बानर लोग मार-काट डालते हैं, ठीक वही दशा हमारे भाइयों की है, क्या आश्चर्य है ? आज कल देखने में आता है कि कितने ही ब्राह्मण उक्त लक्षणों के बिना ही अपने को पंक्तिपावन तथा अन्य भाइयों को त्रुटित कह कर घोर अपमान करते हैं। जो कोई पंक्तिपावन ब्राह्मण अपंक्ति ब्राह्मण की कन्या से विवाह कर ले तो उसको भी अलग कर त्रुटित, पंक्तिटूट, अपांक्तेय

T

कहा करते हैं। उससे खान-पान नहीं रखते। इसी प्रकार तोड़ते-तोड़ते अब थोड़ी संख्या में शेष पंक्तिपावन डंका की चोट पर सब ब्राह्मणों को छोटा बना रहे हैं। बहुत से पँतिहा ऐसे हैं कि जिनका भोजन मछली-मांस, झिंगवा मछली ( इसी को वे लोग जलतरोइया भीं कहते हैं ) के चूर्ण के बिना दुर्लभ हो जाता है। घर के भीतर तथा बाहर खँसी की हड्डी, मछलियों के काँटे यदि न मिलें तो पँतिहा नहीं हैं। यद्यपि मांसभक्षण पंक्तिपावनों का लक्षण नहीं है तथापि शास्त्रमर्यादा को छोड़कर मनमाने पंक्तिपावन बनते हैं। क्या मद्य-मांसादि अभक्ष्य पदार्थों का सेवन करने वाला ब्राह्मण धर्मभ्रष्ट होकर कभी पंक्तिपावन हो सकता है ? 'हमारे पूर्वज घृत खाये हैं हमारा हाथ सूँघों' यह कहावत घटती है। पहले बहुत दिनों तक मुसलमानों के शासन के पूर्व सरयूपारीण ब्राह्मणों में मनूक्तलक्षणानुसार पंक्तिपावन थे, जब तामसी वृत्ति धारण कर मांसभक्षण करने लगे तो वे कैसे पंक्तिपावन हो सकते हैं ? सृष्टि भर के लिए ब्रह्मा के यहाँ से पंक्तिपावन पदवी की रजिस्ट्री नहीं हुई है किन्तु धर्मशास्त्रोक्त पंक्तिपावनों के लक्षण जिन ब्राह्मणों में पाये जायें वे ही पक्तिपावन हो सकते हैं।

हमारे सरयूपारियों में पंक्तिपावन प्रसिद्धि कतिपय सरवरिहों में है। मैथिल ब्राह्मणों में श्रोत्रिय की उपाधि कुछ लोगों की है। 'श्रोत्रियश्छन्दोऽधीते' इति पाणिनीयसूत्रम्। वेद पढ़ने वाले ब्राह्मण को श्रोत्रिय कहा जाता है, सरयूपारीण भी वेद पढ़ने वाला श्रोत्रिय कहा जा सकता है। मैथिलों के यहाँ ही श्रोत्रिय पदवी की रजिस्ट्री नहीं है किन्तु ब्राह्मणों में वेद पढ़ने वालों के लिए श्रोत्रिय पदवी योगरूढा है। अत एव वेद पढ़ने वाले क्षत्रियों तथा वैश्यों में श्रोत्रिय पदवी नहीं कह सकते। यौगिक श्रोत्रिय पदवी क्षत्रिय, वैश्य में दे सकते हैं। देखिए, मनु० अ० ३—चोरी आदि नीच कर्म ब्राह्मणों के लिए वर्जित कर कहा—'एतान् विहिताचारान् अपांक्तेयान् द्विजाधमान्। द्विजातिप्रवरो विद्वानुभयत्र विवर्जयेत् ॥"

मांस-मत्स्यादिभक्षण प्रभृति अपांक्तेय कर्मों को उत्तम ब्राह्मण त्याग दें। अपने मन से पंक्तिपावन ब्रह्मर्षि बन कर अन्य भाइयों को नीच कह कर उनका गला घोंटना और उनके कन्या-पुत्र के विवाहादि कर्मों में बाधा देना कितना अन्याय है ?

श्रीमद्भागवते—

ब्राह्मणस्यैव देहोऽयं क्षुद्रकामाय नेष्यते।
कृच्छ्राय तपसे चेह प्रेत्यानन्तसुखाय च ॥

इतना ही नहीं, सरयूनदी से दूर बसनेवाले सरवरियों को कहते हैं कि ये ब्राह्मण नहीं किन्तु शूद्र हैं, सवालक्षियों में हैं। किसी समय काशी के राजा चन्द्रसेन घोड़े पर चढ़े जा रहे थे, कुछ शूद्र लोग तिलक मालाधारी मार्ग में मिले, तो राजा ने प्रणाम किया। शूद्रों ने कहा—राजन्! हम लोग शूद्र हैं। राजा ने कहा कि चुप रहो अब तो हमने प्रणाम कर लिया तुम सवालक्ष शूद्रों को ब्राह्मण बना दिया। राजाज्ञा से शूद्र मत कहो। वही सवालक्षी नकली ब्राह्मण हैं। सरवरिया ब्राह्मण सरयू के आसपास रहनेवाले ही हैं, दूर बसने वाले नहीं हैं, दूर बसने वाले सब नकली हैं। देखिए, यह वज्राघात भाइयों के ऊपर मारना कितना पाप है। हमारे भाई ही यदि हमारे गले पर छुरी चलाते हैं तो कान्यकुब्जादि नीच कहते हैं तो क्या आश्चर्य है? यदि हम कहें कि भेड़ी के सुकुल हैं, खखाइजखोर के शुक्ल हैं, पिण्डी के तिवारी हैं, पयासी गाँव के मिश्र हैं, पिपरा के मिश्र, भेड़ी, खखाइज, पिण्डी, पयासी, पिपरा इत्यादि ग्रामोफोन के नाम लें तो उत्तम। वेद शास्त्र अग्निहोत्रादि का नाम लें तो मध्यम होते हैं। डीह डेहवार की मिट्टी आज हमको उत्तम बनाती है। क्या कठिन जातिविद्रोह सरवरियों में आया कि फूट की धारा वह कर प्राचीन गौरव का नाश कर रही है। प्रिय सरयूपारीण भाइयों को कुचलने से प्रतिष्ठा न बढ़ेगी। बल्कि समय बदल गया। संशोधन करने वाले बड़े-बड़े धर्मधुरन्धर विद्वान् तैयार हो गये हैं, सावधान होकर व्यवहार कीजिए। मनु० अ० १। भूताना प्राणिनः श्रेष्ठाः—प्राणिनां बुद्धिजीविनः। बुद्धिमत्सु नराः श्रेष्ठा नरेषु ब्राह्मणाः स्मृताः। ब्राह्मणेषु च विद्वांसो विद्वत्सु कृतबुद्धयः। कृतिबुद्धिषु कर्तारः कर्तृषु ब्रह्मवादिनः ॥ अर्थ—सबसे श्रेष्ठ जीवधारी, उनसे बुद्धि से काम लेने वाले, उनसे मनुष्य, उनसे ब्राह्मण, उनसे विद्वान्, उनसे कृतबुद्धि, उनसे तदनुसार यथार्थ कर्म करने वाले, उनसे ब्रह्म के जानने वाले ब्राह्मण सर्वोपरि श्रेष्ठ हैं। वेद-वेदांग का वक्ता, कर्म करने वाला ब्राह्मण श्रेष्ठ है। कहने से कोई उत्तम या पंतिहा नहीं हो सकता।

प्रश्न—द्रव्यदान, भूमिदान, शय्यादान लेने से ब्राह्मणों का तेज, बुद्धि, बल हीन हो जाता है। जब धर्मशास्त्र में गायत्र्यादि जपानुष्ठान, दान लेने वाले प्रतिग्राही को लिखा है कोई-कोई कान्यकुब्ज यदि दान नहीं लेते तो अच्छा ही है, निन्दनीय नहीं है, तब कान्यकुब्जों की उत्तमता में क्या बाधा?

T

उत्तर—अध्ययनाध्यापन, यजनयाजन, दान, प्रतिग्रह ६ कर्म ब्राह्मणों के लिए शास्त्रविहित हैं। इनमें से यदि कोई अंश ब्राह्मण छोड़ दें तो वह विहितकर्मभ्रष्ट है, अवैदिक है, नाममात्र का ब्राह्मण है। यदि साङ्गोपाङ्ग कर्म करने वाला हो तो वह उत्तम ब्राह्मण है। यदि विहित कर्म को न करे तो ऐसे ब्राह्मण को राजा अपने राज्य से निकाल बाहर कर दे। मनु० अ० ७—स्वे स्वे धर्मे निविष्टानां सर्वेषामनुपूर्वशः। वर्णानामाश्रमाणाञ्च राजा सृष्टोऽभिरक्षता॥ न जातु ब्राह्मणं हन्यात् सर्वपापेष्ववस्थितम्। राष्ट्रादेनं बहिः कुर्य्यात् समग्रधनमक्षतम्॥ योऽवमन्येत ते मूले हेतुशास्त्राश्रयाद् द्विजः। स साधुभिर्बहिष्कार्यो नास्तिको वेदनिन्दकः॥ यदि वर्णाश्रमी श्रुतिस्मृतिविहितकर्मानुष्ठान न करे तो ऐसे कर्मभ्रष्ट ब्राह्मण को राजा राज्य से निकाल दें, इत्यादि। अनेक प्रमाणों से दान को न लेने वाले कान्यकुब्ज को इस राज्य से निकाल देना चाहिये। अतएव विरक्त होकर दानोपदानादि न ग्रहण कर स्वतन्त्र स्वेच्छाचारी बनकर भगवत्कैङ्कर्य करे तो वह सर्वोत्तम है। अतएव दान लेने से यदि कान्यकुब्ज लोग सरयूपारीणों को निन्दा करते हैं तो वे झूठे और निरपराध निन्दक ही कहे जा सकते हैं।

प्रश्न—रामबहादुर, डाक्टर देवदत्त, चारपानी पाण्डेय सरयूपारीण थे, उन्होंने सरयूपारीणब्राह्मवंशावली, जो संग्रह कर के छपायी है उसमें तो कान्यकुब्ज की शाखा शरयूपारीणों को लिखा है सो क्यों?

उत्तर—अन्धगोलाङ्गूलन्यायेन अन्धपरम्परा से सरयूपारीणों ने नहीं ध्यान दिया, कान्यकुब्जों ने बिना प्रमाण के हो-हल्ला उड़ाया। उसमें कोई प्रमाणाभास भी नहीं है। सरयूपारीणों के विरोध से, कान्यकुब्जों की मित्रता से सम्भव है कि उक्त पाण्डेय जी ने गड़बड़ झाला छपवा दिया। विशेषतः अन्वेषण करने से ठीक पता चला कि धोखेबाजी से पाण्डेय जी ने भी नशेबाजी में फँसकर गड़बड़ मचाया। अतएव सरयूपारीण ब्राह्मण स्वतन्त्र और निश्शाख हैं। सृष्टि के समय से ही सरयूपारीणों की जन्म भूमि सरयूतट है। वहाँ से बहुत से लोग दूर-दूर बस गये हैं। हम औरों को क्या कहें, हमारे सरयूपारीण भाई प० ठाकुर प्रसाद जी वैद्य प्रयाग (दारागञ्ज) ने 'सरवरिया विवरण' नामक पुस्तक में कई जगह लिखा है कि अमुक-अमुक ब्राह्मण पंक्तिकुल में हैं, अमुक-अमुक ब्राह्मण पंक्तिकुल में नहीं हैं। उनसे पूछना चाहिये कि पंक्तिपावन लक्षण में कुल का

निवेश कहाँ लिखा है ? पंक्तिपावन लक्षण जिसमें हो वह पंक्तिपावन द्विज है, कुल नहीं है। एक पुरुष कोई पंक्तिपावन हो गये तो कुल कैसे पंक्तिपावन हो सकता है। हमारे कुल में कोई कभी पंक्तिपावन-लक्षणयुक्त पूर्वज हो चुके हैं तो सदा के लिए पँतिहा कहलाने की रजिस्ट्री नहीं हुई। कहते हैं कि इनका क्या पूछना है, ये तो पँतिहा हैं और सब इनके मुकाबिले में नीच नहीं तो . और क्या हो सकते हैं ? पँतिहा पंक्ति ग्राम की मिट्टीसे उत्तम नहीं हो सकते। जिस-किसी ब्राह्मण में पंक्ति-पावन हैं। जिनमें उक्त लक्षण न पाया जाय वे ब्राह्मण हैं जिनमें ब्राह्मणलक्षण न मिले वे कर्मभ्रष्ट ब्राह्मण या जाति ब्राह्मण नाम-धारी हैं। जाति नित्य है, जब तक अन्त्येष्टि संस्कार से शरीर भस्म न होगा तब तक ब्राह्मणत्व नहीं जा सकता। किन्तु कर्मभ्रष्ट ब्राह्मण या कर्मभ्रष्ट विप्र कह सकते हैं, यही धर्मशास्त्रों का सिद्धान्त है।

प्रश्न :—यतीन्द्रचरितामृतमहोदधिनामक संस्कृत पुस्तक में प्रकरणवश लिखा है कि सरयूपारीण कान्यकुब्ज की शाखा हैं सो क्यों ?

उत्तर—वह ग्रन्थ बहुत नवीन है। आप्तपुरुष का बनाया नहीं है, अन्ध-परम्परा से लिख दिये होंगे। मनु० अ० ३—अपाङ्क्त्योपहता पंक्तिः पाव्यते यैर्द्विजोत्तमैः। तान् निबोधत कार्त्स्येन द्विजाग्र्यान् पंक्तिपावनान् ॥ पंक्तिपावन ब्राह्मण सरयूपारीणों में अधिक हुए हैं। अब इस समय कोई-जोई होंगे। अमरकोश में "देविकायां सरय्वाञ्च भवेद् दाविकसारवौ" लिखा है। सरयूनदी के तट पर निवास करने वाला बतलाया है। इसी के आधार पर वाल्मीकिरामायण बाल काण्ड में लिखा है कि "इतो हि सारवो देशस्सङ्गमोऽयं यतोऽवधि"। इस श्लोक में सारव शब्द है। सरवार उसी से प्रसिद्ध हुआ। मत्स्यपुराण में भी लिखा है कि "अयोध्या दक्षिणे यस्यास्सरयूतटगः पुनः। सरवाराख्यदेशोऽयं सरयूपारजाग्रजाः ॥ सरयू नदी के किनारे सरवार देश है, सरयूपारीण ब्राह्मण वहाँ हैं।

प्रश्न :—अंगरेज लेखकों ने १, सरेव इलियट, २. मिस्टर शेरिङ्ग, ३. इलियट, ४. नार्थवेस्ट्रर्न प्राविंश, ५. पुर्क इत्यादि जाति के इतिहास लिखने वालों ने भी तो अपनी सप्लीमेण्टरी ग्लासरी पुस्तकों में सरयूपारीण और कान्यकुब्जों की एकता दिखाई है सो क्यों ?

उत्तर—इन सब लेखकों को क्या पड़ी है, अन्धपरम्परा से जो कुछ सुने सो लिख डाले। किसी ने प्राचीन प्रमाण की खोज नहीं की तो इनका क्या महत्त्व है।

T

अतएव सरयूपारीण और कनौजिहा से बिलकुल भेद है एकता नहीं हो सकती। रीति-रिवाज, आचार-विचार, गोत्र-प्रवर आदि कुछ अंश मिलते हैं। इसी से अधिक प्रसिद्धि हुई। सरयूपारीण ब्राह्मण स्वतन्त्र हैं, शाखा-उपशाखा किसी की नहीं है।

गर्ग से लेकर भारद्वाज गोत्र तक पंक्ति-अपंक्ति यावत् सरयूपारीण ब्राह्मण सबका कुलाचार सदाचार देखकर विवाह होने में कोई बाधा तथा शास्त्रविरोध नहीं है। हमारे सरयूपारीणों में यह कुप्रथा अधिक दिनों से चली आती है। अपने को ही उत्तम मानते हैं। कन्यादाता तथा कन्यापक्ष वालों को अत्यन्त नीच दृष्टि से सदा देखते हैं। यह अन्याय है। शास्त्र और लोक दोनों से कन्यादानादि देने वाले ही उत्तम कहे जाते हैं। सब प्रकार के दान लेने वाले ही मध्यम हैं। ऐसी दशा में कन्यापक्ष वालों को मध्यम मानना कितना अन्याय है। अन्य देशों में कन्या रत्न के देने वालों का अत्यन्त मान-सत्कारादि करते हैं। क्योंकि उसी कन्या से कुल की वृद्धि होती है। कन्याग्रहण करने वालों को या वर पक्ष वालों को उचित है कि सच्चरित्र व पवित्र दाता की दृष्टि से वा दानवीर की दृष्टि से कन्यापक्ष वालों का मान करें और कन्यापक्ष वालों का धर्म यह है कि हम उत्तम सदाचारी कर्मनिष्ठ को कन्यादान करते हैं। इस तरह दाता और प्रतिग्रहीता दोनों का धर्म बना रहे तो परस्पर प्रेम की धारा बनी रहे। आज हमारे भारतवर्ष में अधिकांश ब्राह्मण, क्षत्रियों में यह अपमान जनक व्यवहार कन्या पक्षवाले न सहने की इच्छा से कितने कन्यावध कर डाले और कितने कर रहे हैं। इसी अपमान के कारण कन्या के उत्पन्न होने पर इतनी उदासी, मानगी और महाहानि समझकर कन्या की माता को पैदा करने वाले पुष्टिकारक खाद्य-पदार्थ तक नहीं देते। और सब परिवार बैठ कर रोते हैं कि चाहते थे पुत्र, हो गई कन्या। पुत्र के पैदा होने पर गाना-बजाना, तमाशा आदि उत्सव मनाते हैं। कन्यापक्षवालों का अपमान करने वाला एक और भी दहेज रूपी राक्षस कन्यावध कराता है। दहेज पूरा न देने के कारण हमारे बहुत से सरयूपारी ब्राह्मण कन्यादाता के द्वार पर खटिया उलट कर लेटते हैं और उपवास करते हैं। इस दहेज के कारण और अपमान के कारण कन्यावध और हानि दोनों होती है। अतः विचारशील बन्धुओं को उचित है कि दहेज की ठहरौनी न करें। और कन्या पक्षवालों का मान करें। हमारे देश की एक उक्ति है। 'साठ

भूत समधी के लागा, बावन लागा घर के, बत्तीस भूत बरातिन लागा, छप्पन लागा वरके" देखिए, एक भूत के लगने पर झूठी मूर्खता ओझाई होती है । जब इतने भूत सबको पकड़ते हैं तो कन्यापक्ष का अपमान क्यों न करें ? दहेज देकर अधिक गहना-जेवर मंगाना, उत्तम वस्त्र मंगाना भी कन्या विक्रय के समान ही है । जेवर मंगाने की इच्छा से ही दहेज देते हैं । कितने तो वही जेवर अपने पुत्र के विवाह में भी ले जाते हैं, कितने बेच खाते हैं, कितने तो बेच डालते हैं, कहला देते हैं कि चोरी हो गई । यह सब व्यवहार कन्याविक्रय के बराबर "न दहेज देना न जेवर मँगाना" यह व्यवहार धर्मानुकूल है । दहेज की ठहरौनी एक प्रकार का पुत्र विक्रय है । जिस पुत्र के विवाह में दहेज का करार होता है वह पुत्र पितरों का श्राद्ध, तर्पण इत्यादि करन योग्य नहीं रहता, क्योंकि वह पुत्र गाय, बैल इत्यादि के समान कन्या-पिता के हाथ बिक चुका है । कन्या-विक्रय और पुत्र-विक्रय बराबर समझा जाता है । प्रमाण "गोहन्ता देवभूहर्ता कन्याविक्रयकारकः । महा-पातकिनो लोके चाण्डालादधिकाधमाः ।" द्रव्य देकर खरीदी हुई चीज का दूसरा मालिक नहीं होता । अतः कन्या विक्रय [illegible] हैं बेची हुई कन्या और बेचा हुआ पुत्र इन दोनों से जो सन्तान पैदा होती है वह भी पिण्डदानादि का अधिकारी नहीं होती । जब कन्या दूसरे के हाथ द्रव्य लेकर बेची गयी तो उससे पैदा हुई सन्तान अपने मातृकुल में मातामह, प्रमातामह इत्यादि को पिण्ड-तर्पणादि नहीं कर सकती । उसी प्रकार कन्या के पिता ने दहेज देकर पुत्र को खरीद लिया तो वह भी पिता-पितामह इत्यादि का श्राद्ध तर्पण नहीं कर सकता । अतः विचार-शील ब्राह्मणादि वर्णों को उचित है कि दहेज और कन्याविक्रय दोनों बन्द करा दें । हमारे सरयूपारीणों में बाल-विवाह की प्रथा जोरों से नाश कर रही है । पहले ब्रह्मचर्य पूर्वक साङ्गोपाङ्ग उपनयन-वेदारम्भसंस्कारानन्तर वेदाध्ययन करके गुरु की आज्ञा लेकर और गुरु के विद्या सफल कराकर विवाहादि संस्कार होता था "ब्रह्मचर्येण तपसा देवमृत्युमुपाघ्नत" इति श्रुतिः । अनभ्यासेन वेदानामाचारस्य च वर्जनात् । आलस्यादन्नदोषाच्च मृत्युर्विप्राञ्जिघांसति ॥ भारत वर्ष में घोड़ा, हाथी, ऊँट, गदहा, कुत्ता, बैल, पक्षियों के ब्रह्मचर्यपालन की प्रथा वर्तमान है । केवल मनुष्य का बालविवाहादि दोषों से ब्रह्मचर्य नष्ट होने पर अल्पायु आँख में चश्मा लगाना, तपेदिक, गर्मी, जुकाम, लकवा, गँठिया, दुर्बल सन्तान पैदा करना इत्यादि अनेक रोग, दोष पैदा होते हैं । अतएव सरयूपारीण

T

ब्राह्मण बन्धुओं से प्रार्थना है कि कम से कम समयानुसार सोलह वर्ष के भीतर पुत्र का विवाह न करें। विवाह से तीसरे या पाँचवें वर्ष में बधूप्रवेश होने से ब्रह्मचर्य की व्यवस्था ठीक रहेगी। और कन्या का विवाह आठ से लेकर बारहवर्ष के भीतर होना नानाशास्त्रसम्मत है। वाग्भट्टसंहिता में लिखा है कि "द्वादशाद्वत्सरादूर्ध्व-मापञ्चाशत् समाः स्त्रियः। मासि मासि भगद्वारा प्रकृत्यैवार्त्तवं स्रवेत्॥" अतः रजो-धर्म के पहले कन्या का विवाह हो जाना उत्तम धर्म है। रजोधर्म के बाद विवाह होने में वह युवतीदान नहीं है, कन्यादान नहीं है। युवतीदान से जो सन्तान पैदा होती है वह भी पिण्डदानादि कर्मों के लिए साधिकार नहीं। अतः रजोधर्म के पहले कन्याओं का विवाह होना परमधर्म है। वृद्धावस्था में विवाह भी अनर्थकारक है। पुरुष को ४० चालीस वर्ष के ऊपर अपना विवाह न करना चाहिये। नहीं तो वह वृद्धविवाह कहा जाता है। व्यभिचारादि दोष बढ़ जाने से वर्णसंकर पैदा होते हैं। यदि कुल-व्यवस्था चलाने वाली सन्तान न हो तो अपना हिस्सा एक किसी धर्मसंस्था में लगा देना चाहिये। वृद्ध-विवाह करके कुलाचार को भ्रष्ट करने से क्या लाभ ? अतः बाल-विवाह और वृद्ध-विवाह दोनों बन्द होना चाहिये। एक बात और है कि हमारे देश में गाँजा, भांग, अफीम, ताड़ी, सुँघनी, तम्बाखू इत्यादि जितनी मादक वस्तुएँ हैं इनमें पैसा खर्च करना महा अधर्म है तथा स्त्रियोंके विषय में पैसा लगाना देश को चौपट करना है। स्त्रियों का धर्म है, कुछ हिन्दी भाषा पढ़ कर रामायण, गीता आदि का पाठ करें, प्राचीन पतिव्रताओं का जीवनचरित पढ़ें, स्वच्छ वस्त्र पहिनें, खान-पानादि में स्वच्छता रखें, सूत कातें और सिलाई का काम सीखें, बेल-बूटा का काम सीखें, घर में तुलसी की स्थापना करके पूजा करें। छोटे बच्चों के हाथ-पैर कमजोर हो जातें हैं। स्त्रियाँ जेवर के लोभमें न नीचे-ऊपर दोनों जगह अपनी नाक कटा डालती हैं। कान में भी नीचे-ऊपर चार-छह जगह कटा कर जेवर पहनती हैं। अपने हाथ-पैर की शक्ति भी जेवर पहनकर कम कर देती हैं। और जेवर पहनने से शरीर में स्त्रियों के अनेक रोग उत्पन्न होते हैं। इसी रोग-व्याधि के भय से बंगाल देश, महाराष्ट्र देश, गुजरात, तैलङ्ग, अफ्रीका, अमेरिका, जापान इत्यादि देशों की स्त्रियाँ जेवर नहीं पहनतीं। सभ्यता से रहकर अपनी सन्तानों को भी शिक्षा देती हैं। हमारे देश की स्त्रियाँ वस्त्र की सफाई नहीं करतीं और बच्चों को भी

गन्दा रखती हैं। केवल महुआ से मिली हुई चाँदी, ताँबे से मिला हुआ सोना, राँगा, काँसा, पीतल जो कुछ पाती हैं सब पहन कर घर के रुपये सोनार, व्यापारी को देकर घर को दरिद्र बनाती हैं। जलपान का ठिकाना नहीं है परन्तु जमीन तक बेंच कर जेवर पहनती हैं। अतएव एतद्देशीय स्त्रियों को उचित है कि दूर देश की स्त्रियों के समान जेवर का पहनना पाप व हानिकारक समझ कर परित्याग कर दें तभी तो देश की भलाई होगी। देश के ब्राह्मणों में परस्पर प्रीति उत्पन्न होगी। हमारे सरयूपारीणों में तीन प्राणी तेरह चूल्हा, नौ प्राणी ९० चूल्हा की कहावत है। यह अन्याय नहीं तो और क्या है ?

सरयूपारीणों में सदाचारी सन्ध्योपासनसम्पन्न के हाथ का भोजन करने में क्या दोष है ? भोजन की एकता होने से प्रीति भाव बढ़ता है। सरयू नदी के उत्तरवासी ब्राह्मणों में कोई-कोई क्षत्रियों के घर जाकर स्त्रियों की बनाई पूड़ी-साग, खटाई, अँचार और मछली इत्यादि घर के भीतर खाते हैं तो अपने भाइयों का बनाया हुआ भोजन करने में क्या पाप लगता है ? धन्य है सरयूपार की ढकोसलेबाजी, संसार और शास्त्र से न्यारी।

देखिए, प्राचीन काल में ऋषि-महर्षि लोग बड़े-बड़े क्षत्रियादि सद्-गृहस्थों के घर जिस समय जाते थे वहाँ पर गृहस्थ लोग तीन प्राणी १३ चूल्हा की कहावत के अनुसार नहीं चलते थे किन्तु घर के अन्दर उपस्थित फल-फूल, दाल-भात, रोटी, तरकारी, वड़ा, पकौड़ी से ही श्रद्धाभक्तियुक्त हो अतिथिसत्कार करते थे। उन्हीं की सन्तान सरयूपारीण भाइयों के घर चूल्हा-चक्की डालकर भाइयों का अपमान करते हुए एकता, प्रेम के एक सूत में बँधे हुए भाइयों का मध्यम, निकृष्ट समझ कर एकता का भण्डा फोड़ करते हैं।

देखिए, आजकल लोक में सरयूपारीण लोग कहते हैं कि हम बिना विवाहादि किसी सम्बन्ध के दूसरे के घर, किसी के हाथ का भोजन नहीं करेंगे। यह कहते हुए भी मौसा के घर जाते हैं तो वहाँ सब प्राणियों के हाथ का बनाया हुआ भोजन करते हैं। साढ़ू के घर जाते हैं वहाँ भी सबका बनाया भोजन करते हैं। कहिए, उन दोनों जगह कौन सा सम्बन्ध है ? उन दोनों जगह बिना शास्त्रीय सम्बन्ध के भोजन करते हैं। यह कैसा अन्याय है ? अपने पूर्वज ऋषियों की सन्तान सरयूपारीणों का बनाया हुआ सरयूपारीण न खायें यह कितना बड़ा अन्याय और

| जिला | संख्या | जिला | संख्या |
|---|---|---|---|
| जालौन | २८ | पीलीभीत | ३५५ |
| वाराणसी | ७७१९६ | फतेपुर | ६४३६ |
| जौनपुर | १४६३४५ | हमीरपुर | २७ |
| बलिया | १२६३० | झांसी | २५१ |
| बस्ती | १८५०८६ | ललितपुर | ६४ |
| तराई | १७ | मिर्जापुर | १५२३४१ |
| उन्नाव | २१३ | गाजीपुर | २९९३६ |
| सीतापुर | ६३६ | गोरखपुर | १०३७२८ |
| खीरी | ४४७ | आजमगढ़ | १९३१ |
| गोंडा | १९७१३२ | लखनऊ | २२१४४ |
| सुल्तानपुर | १५५५३४ | रायबरेली | २९९३६ |
| बारावंकी | १८५६५ | हरदोई | |
| सहारनपुर | २७५ | फैजाबाद | १९९९३७ |
| मेरठ | २५५ | बहराइच | ४१३२२ |
| अलीगढ़ | ६१५ | प्रतापगढ़ | १२३०३९ |
| आगरा | ९११ | पूर्णयोग— | |
| मैनपुरी | २१६ | | १९९२७७ |
| एटा | | उन्नीस लाख नौ हजार दो सौ | |
| बिजनौर | १२० | सतहत्तर | |
| मुरादाबाद | ७९ | | |

हमारे समाज में जिन ग्रामों अथवा स्थानों के नाम से वंशों की प्रसिद्धि है वे ही आस्पद कहे जाते हैं, वैसे, मामखोर ग्राम के पुरातन निवास से मामखोर के शुक्ल आदि। यहाँ पर हम उपलब्ध वंशों, आस्पदों तथा उनके गोत्रों की तालिका दे रहे हैं।

## शुक्ल वंश

| आस्पद | गोत्र | आस्पद | गोत्र |
|---|---|---|---|
| अजनौरा | गर्ग | कनैल | गर्ग |
| अमचाना पांक्तेय | ,, | कुरमोल | ,, |
| उमरहर | ,, | कोहाली | कौण्डिन्य |
| ककनाही | ,, | गढ़ | गर्ग |

| | | | |
|---|---|---|---|
| गंगौली पंक्ति | गर्ग | जिनवाँ | गर्ग |
| चान्दागढ़ | ,, | जंजन | ,, |
| अकोहरिया | ,, | झौवा पंक्ति | ,, |
| उचहरिया | ,, | ढड़ोआ ,, | ,, |
| एकला पंक्ति | ,, | थरौली ,, | पराशर |
| कटार ,, | ,, | नगवा | गर्ग |
| करञ्जही | ,, | नेवारी | ,, |
| कोल्हुवा | ,, | पारसडोह | ,, |
| खखाइजखोर पंक्ति | ,, | पिकौरा | ,, |
| गौर | ,, | पिपरा पक्ति | ,, |
| घोरहटा पंक्ति | ,, | बनकटा | ,, |
| छितहा ,, | ,, | बनगवाँ पंक्ति | ,, |
| छिलहर | ,, | बरहुचिया | ,, |
| छिबरा पंक्ति | ,, | बड़हरा | ,, |
| जोरहरिया | ,, | बसौड़ी पँक्ति | ,, |
| ठांठर | ,, | बाँसपार | ,, |
| तुर्कौलिया | ,, | बिलौंडी | ,, |
| घरहट | ,, | बुड़हरी | ,, |
| नभरहा | ,, | वेलौंड़ी | ,, |
| नइफरिता | ,, | वेलखोपरि | ,, |
| परसा पंक्ति | ,, | भरौलिया | ,, |
| परिगांवाँ ,, | ,, | भेड़ी पंक्ति | ,, |
| पिछौरा | कृष्णात्रि | मेलौञ्जी | ,, |
| बकवा | गर्ग | मझगवाँ पंक्ति | ,, |
| बकरुआ | ,, | महसों | ,, |
| वनगाईं | ,, | महरिया | ,, |
| बयपोखरि पंक्ति | ,, | मलेन | ,, |
| बभनी | ,, | मुड़फेकरा | ,, |
| बहेरी | ,, | मुड़ेरी पंक्ति | ,, |
| बदिड़ा | ,, | रामनगर | ,, |
| बागापार | ,, | रुद्रपुर पंक्ति | ,, |
| छोछापार | ,, | सखरी ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सरांव छोटा पंक्ति | गर्ग | कटगैयां | गौतम |
| सत्यकार | ,, | कपाट गौतम | ,, |
| विहरा | ,, | करोडीह | ,, |
| बुडहट मामखोर | ,, | कोटवा | ,, |
| बेवा पंक्ति | ,, | खरडरगगांव | ,, |
| मखनौरा | ,, | खेसी | वशिष्ठ |
| भादी | ,, | गाना पंक्ति | वत्स |
| भेलखा पंक्ति | ,, | गोवडौरा | ,, |
| मगहुरिया | ,, | गौतम | ,, |
| मामखोर पंक्ति | ,, | चकौडा पंक्ति | गौतम |
| मटियारो | ,, | चउरहा | ,, |
| महुली | ,, | अघैला पंक्ति | ,, |
| महुलियार | ,, | उमरी | वत्स |
| मुडा | ,, | कविसा | गौतम |
| मेहरा | ,, | कारीगांव पंक्ति | ,, |
| रुदायन | ,, | कोहाली | कौण्डिन्य |
| लखनखोरि | ,, | खेउसी | वशिष्ठ |
| लखनौर | ,, | खोली | ,, |
| सरांव बड़ा | ,, | गैंती | वत्स |
| सरदहा पंक्ति | ,, | गोपालपुर पंक्ति | ,, |
| सियरापार | ,, | चकदहा ,, | ,, |
| सिरसा पंक्ति | ,, | चतरी | ,, |
| सुकुरौटी | कश्यप | चम्पारन | ,, |
| सरदापार | ,, | चमुखा पंक्ति | ,, |
| सिलहटा पंक्ति | गर्ग | चमुआ ,, | ,, |
| सुकुलपुरी | ,, | चचाई ,, | ,, |
| सुकुरौली | कश्यप | जिगिना | वत्स |
| सेखुई | ,, | पिपरा | ,, |
| | | डलिहा | ,, |
| **मिश्रवंश** | | डोमरांव पंक्ति | गौतम |
| अख चन्दा | गौतम | दियावती | ,, |
| अमिहा | वत्स | धरम मऊ | वत्स |

| | | | |
|---|---|---|---|
| धौरहा | पराशर | बाँसगाँव पंक्ति | गौतम |
| नगरहा पयासी | वत्स | विजरां | वशिष्ठ |
| पड़रहा | कश्यप | बेईसी | गौतम |
| पयानी पंक्ति | वत्स | भभया | ,, |
| प्रमानिका | ,, | भार्गव पंक्ति | ,, |
| पिपरा गौतम | गौतम | भैरवपुर | ,, |
| गरियैयां | ,, | मंझरिया पंक्ति | भारद्वाज |
| बखरियां | वत्स | मझौलिया पयासी पंक्ति | वत्स |
| बह्मपुर | वशिष्ठ | मधुबनी पंक्ति | गौतम |
| बनकटा पयासी | वत्स | महावन | ,, |
| बसन्तपुर | गौतम | ममिआरी | वत्स |
| चारडीह | ,, | मामखोर | गर्ग |
| छपिया पयासी पंक्ति | वत्स | मिसिरमऊ | पराशर |
| टिउटा | ,, | रतनपुर पंक्ति | गौतम |
| डुमरी पंक्ति | गौतम | रामपुर | ,, |
| तिलकपुर | ,, | लगुनी | घृतकौशिक |
| धर्मपुरा | घृ. कौ. | सिसई | सावर्ण्य |
| धोतीगांव | गौतम | सेंदुरिया पंक्ति | गौतम |
| नगवा | वत्स | हरदिया | घृतकौशिक |
| नवापार | ,, | बालेडीहा | गौतम |
| नरईपुर पंक्ति | गौतम | ब्रह्मपुर | ,, |
| पतिलाड पंक्ति | कश्यप | वेलउरा पयासी | वशिष्ठ |
| परसौनी | वत्स | भजया | गौतम |
| प्योली | ,, | भरौलिया पंक्ति | ,, |
| पिडिया पयासी | गौतम | भिटहा | वत्स |
| फरिया | ,, | भौरहा | भारद्वाज |
| बघौरा पंक्ति | वत्स | मझौली | घृतकौशिक |
| बढ़नी | वशिष्ठ | मटियारी | गौतम |
| बनपखा पिपरा | वत्स | मठिया पंक्ति | ,, |
| बस्ती पंक्ति | गौतम | मड़कढ़ा | वत्स |
| बरई पार पंक्ति | ,, | मलपुरा पंक्ति | ,, |
| बाऊडीह | ,, | महुई पंक्ति | गौतम |

| | | | |
|---|---|---|---|
| मार्जनी मधुबनी | वशिष्ठ | बरौली | गर्ग |
| मिश्रौलिया पंक्ति | गौतम | अड़सार | ,, |
| रत्नमाला पयासी पंक्ति | ,, | रायमऊ | ,, |
| राल्ही | कश्यप | रेवली पयासी | वत्स |
| सुगौटी | ,, | लमकुरा | गर्ग |
| सिंहपुर पंक्ति | गौतम | हत्यरवा पिपरा | ,, |
| सोनाखार | ,, | दीक्षित वंश— | |
| हथियारखार | ,, | कीलपुर | शाण्डिल्य |
| उपाध्याय वंश— | | ओझा वंश— | |
| खोरिया | भारद्वाज | असवन पार | उपमन्यु |
| गौर | ,, | ककुथा | ,, |
| चौखरि | पराशर | खँरी | ,, |
| जोरहरिया | गर्ग | निपनियाँ | काश्यप |
| दवयाँ | वत्स | वेनुआँ टीकर | कश्यप |
| नहफरिया मंगा | ,, | मलावँ | उपमन्यु |
| व० शु० | गर्ग | लगुनी | ,, |
| पीपरडीहा पंक्ति | ,, | ओझावली | ,, |
| विष्णुपुर | ,, | करेली | ,, |
| मसौली | ,, | निमेंज | ,, |
| रुद्रपुर | ,, | वारीगाँव | ,, |
| लखिमा | ,, | रामडीह | ,, |
| हड़गड़ी | ,, | हरजानपुर | ,, |
| पकड़ी | भारद्वाज | भैंसढ़िया | कश्यप |
| हरैया | ,, | | |
| गजिपुरिहा | ,, | द्विवेदी वंश | |
| चिकनियाँ | ,, | अमवाँ | गर्ग |
| चौमुख | पराशर | कुंचेला | भारद्वाज |
| गोसवा टोसवा | भारद्वाज | करेइया | कृ० अ० |
| नग्रपुरा | भारद्वाज | फोड़वरिया | गार्गेया |
| निपनियाँ | शु० गर्ग | कंचनियां | गौतम |
| पड़ैया डांड | ,, | गुर्दवान | ,, |

T

| | | | |
|---|---|---|---|
| छपवा | मौनस | वत्सपार | कश्यप |
| कठकुआँ | गर्ग | ब्रह्मी ब्रह्मपुर | वत्स |
| कटुरिहा | कृष्णात्रि | वेलौंरा | भारद्वाज |
| खरखदियाँ | गौतम | मझौंवा पंक्ति | ,, |
| गौरा पंक्ति | ,, | महुलिया | ,, |
| जलालपुर | ,, | मीठावेल | ,, |
| कोड़ेरिहा | गर्ग | रमलपुर पंक्ति | ,, |
| तिवती | गौतम | लठियाही | ,, |
| तेलौरा | करण | समदरिया | वत्स |
| नकाही पंक्ति | भारद्वाज | सभारी | भारद्वाज |
| परवा | कश्यप | सहुआ | गनमौ |
| बड़गों | भारद्वाज | सौरी रथ वर्ग | भारद्वाज |
| बड़ागाँव | ,, | **त्रिपाठी वंश** | |
| बरपार | गौतम | | |
| ब्रह्मसारी | कश्यप | अगोरी | शाण्डिल्य |
| वेलवाँ | भारद्वाज | उनवलिया पंक्ति | ,, |
| मानघटी पंक्ति | ,, | भरुहियां | ,, |
| मरसडा | ,, | करवन पंक्ति | ,, |
| मुडहा | ,, | कपालगढ़ | ,, |
| रजहठा | ,, | कसिहारी | ,, |
| रुपहुलिया | गौतम | कुकुरगढ़िया | ,, |
| लेजुरहा | वत्स | सोहगौरा | ,, |
| सरारि पंक्ति | भारद्वाज | कोल्हुआ | काश्यप |
| सझवा | ,, | कोहाली | शाण्डिल्य |
| हड़गड़ी | ,, | खमरौनी | भारद्वाज |
| सिगेला | कश्यप | गुरम्ही | शाण्डिल्य |
| तिलसरा | भारद्वाज | गोगिया | ,, |
| धाराधरी पंक्ति | ,, | गोण्डलिया | ,, |
| नीवी | ,, | चरथरि | ,, |
| पडरिहा | ,, | चिउटहा | ,, |
| पुछेला | ,, | चौका पंक्ति | ,, |
| बढ़यापार पंक्ति | भारद्वाज | चौधरीपट्टी | ,, |

| | |
|---|---|
| चन्द्रौटा पंक्ति | शाण्डिल्य |
| छितिउनी " | " |
| अतरौली | " |
| उकिना | " |
| कलानी | " |
| कटियारी | " |
| कान्धावार | " |
| कोठा | " |
| कोहिला | " |
| खजुली | वत्स |
| खोरमा | शाडिल्य |
| गुरौली | भार्गव |
| गोरखपुरिया | शांडिल्य |
| चरणारि | भार्गव |
| चेतिया पंक्ति | शाण्डिल्य |
| चौंरिहा | " |
| चौंसा | " |
| छपरा | " |
| जोगिया | " |
| झकही | " |
| टांडा पंक्ति | " |
| डाइन वारी | " |
| तिवारीपुर | " |
| दोसागार | " |
| देउरवा पंक्ति | " |
| देवा | " |
| धर्महरि | वर्तन्त |
| धानो पंक्ति | शाण्डिल्य |
| निदिया | " |
| नेवास छोटा बड़ा | " |
| नैया पार | " |
| परसा पंक्ति | " |

| | |
|---|---|
| परताल पंक्ति | शाण्डिल्य |
| पींड़ी | " |
| पुहिला | वत्स |
| पोरिहा | " |
| वदरा | शाण्डिल्य |
| वसन्तपुरा पंक्ति | " |
| वसडाली " | " |
| झुनियाँ-झुंडिया " | " |
| डाँरी डीहा | " |
| डेहरास माजंनी | " |
| तुरहापट्टी | भार्गव |
| दुगौलिया | शाण्डिल्य |
| देवरिया पंक्ति | " |
| धतुरा | " |
| धर्मपुर पंक्ति | वर्तन्त |
| नदौली | शाण्डिल्य |
| निर्मोहिया | " |
| नैनसार | " |
| नौसड़िया | " |
| परसौनी | " |
| पहिला | " |
| पिपरपांति पंक्ति | " |
| पुरैना | वत्स |
| वकिया | वशिष्ठ |
| बलुवा पंक्ति | शाण्डिल्य |
| बसावपुर " | " |
| पाला " | " |
| बाँसगाँव | " |
| बिसुहिया | सांकृत्य |
| बूढ़ीबारी पंक्ति | शाण्डिल्य |
| बिदौलिया | कौशिक |
| भरवलिया | शाण्डिल्य |

T

| | |
|---|---|
| भरुहिया पंक्ति | शाण्डिल्य |
| भार्गव | ,, |
| भांटी | ,, |
| भैंसहा | ,, |
| मकदूमपुर पंक्ति | ,, |
| मणिकण्ठ | ,, |
| मदनपुर पंक्ति | ,, |
| मुजौना ,, | ,, |
| रणौली | ,, |
| रुद्रपुर पंक्ति | ,, |
| लोनापार | ,, |
| सरया ,, | ,, |
| सितिया | ,, |
| वारीडीहा | साङ्कृत्य |
| बिनवलिया पंक्ति | शाण्डिल्य |
| वेदुवा | ,, |
| भठवा | ,, |
| भरमहा | ,, |
| भाटपार | ,, |
| भार्गव परसौनी | भृगु |
| भिटहा भाटी | शाण्डिल्य |
| भोआपार | ,, |
| मगराइच पंक्ति | ,, |
| महुलवार | ,, |
| माटे पंक्ति | ,, |
| रखुवाखोर | ,, |
| रुइहा | ,, |
| लखनापार | ,, |
| लोनाखार पंक्ति | ,, |
| सिजंम ,, | ,, |
| सिसवां | ,, |
| वसन्तपुर पंक्ति | ,, |

| | |
|---|---|
| इटिया पंक्ति | गर्ग |
| सेमरी रथवर्ग | शाण्डिल्य |
| सोनाई | ,, |
| सोनौरी पंक्ति | ,, |
| सोपरी | ,, |
| सोढ़ाचक | ,, |
| शंकराचार्य दुगौलिया | ,, |
| गजपुरिहा | ,, |
| धुरियापार | ,, |
| विष्णुपुर | गर्ग |
| मसौली | कश्यप |
| तुलापुर | उद्वाह |
| दलीवपुर | सावर्ण्य |
| धर्महरि | वशिष्ठ |
| धवरहरा पंक्ति | पराशर |
| नकहट | सावर्ण्य |
| नदुला पंक्ति | वत्स |
| नाथूपुर त्रिफला | ,, |
| इटोढ़ी पंक्ति | सावर्ण्य |
| इमलडीहा | वत्स |
| सेंवई | शाण्डिल्य |
| सोनहुला | ,, |
| सोहगौरा पंक्ति | ,, |
| साहरना पंक्ति | ,, |
| सौरेजी | ,, |
| शेकनहां | ,, |
| चौमुखा | ,, |
| नथपुरा | सांकृत्य |
| मसोढ़ | कश्यप |
| हड़गड़ी | ,, |
| तुकौलिया | उद्वाह |
| दुमटेकारी | सावर्ण्य |

| | | | |
|---|---|---|---|
| धमौली | पाराशर | मड़रिहा | वत्स |
| नई | सांकृत्य | मचइयां | भारद्वाज |
| नरहरिया | सावर्ण्य | अधुर्य्य | कश्यप |
| नागचौरी | वत्स | आशापुरी | ,, |
| नाउर देउर | सांकृत्य | भट्टाचोरी | सावर्ण्य |
| पसिया | कश्यप | भयुरहा | ,, |
| पिपरा गौतम | भारद्वाज | मझरिया | वत्स |
| बनहां | वत्स | मलांव | सांकृत्य |
| बघगा | सावर्ण्य | मैनछियां | कौण्डिन्य |
| बड़हरिया | कौण्डिन्य | रहकट | सावर्ण्य |
| बारहगाँव | कश्यप | सरयां | ,, |
| बामपुर | ,, | सनफेरखा | वत्स |
| बिनछनैया | वत्स | ककेढ़ा | सावर्ण्य |
| बुढ़परिया | गौतम | कोनी | ,, |
| फरेदा | सावर्ण्य | चमरूपट्टी | ,, |
| बतगैयां | कश्यप | जामडीह पिछौंग | ,, |
| डहुगा | भारद्वाज | जोरवा | कश्यप |
| शिष्ठ | वशिष्ठ | खुटवा | उद्वाह |
| बारहसेनी पंक्ति | कश्यप | तुरीया | उद्वाह |
| बांसपार | वत्स | त्रिफला पंक्ति | कश्यप |
| गिष्टवल | ,, | साहुकोल | सावर्ण्य |
| | | सिसई | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| **चतुर्वेदी (चौबे) वंश—** | | लहसड़ी | ,, |
| कुशौरा | कात्यायन | सखरुआ | ,, |
| एकौना | सावर्ण्य | कटयां | सांकृत्य |
| | | कोहड़ा | सावर्ण्य |
| **पाण्डेय वंश—** | | गुंडेगाँव | गर्ग |
| अगस्तिया | अगस्त | चारपानी | सावर्ण्य |
| अष्ट कपाल | अ० सा० | जगदीशपुर | वत्स |
| भटगवा पंक्ति | गौतम | तरयापार | पराशर |
| भसमा | सावर्ण्य | सावर्ण्यटिकरा | सावर्ण्य |
| भेलौरा | सांस्कृत्य | शिला | पराशर |

| | | | |
|---|---|---|---|
| हरदही | सांकृत्य | मगहुरिया | भारद्वाज |
| भिनहरी | वत्स | सोनौरा | ,, |
| घमौली | पराशर | देउनापार | ,, |
| पाठक वंश— | | बूढ़ीपार | ,, |
| खरहटिया | कस्यप | लखनापार | ,, |
| विजोर | ,, | मसोड़ | ,, |

इत्यादि

सरयूपारी ब्राह्मण कुल में ही पंक्तिपावन मिलते हैं, जिनके सम्बन्ध में भगवान् मनु ने तृतीयाध्याय में—

अपाङ्क्त्योपहता पंक्तिः पाव्यते यैर्द्विजोत्तमैः।
तान्निबोधत कार्त्स्न्येन द्विजाग्रान् पंक्तिपावनान् ॥

इस श्लोक के द्वारा चर्चा की है। सरयूपार का ही अपभ्रंश सरदार शब्द से व्यवहृत होता है जिसके प्रमाणस्वरूप मत्स्यपुराण में—

अयोध्या दक्षिणे यस्याः सरयूतटगः पुनः।
सारवावारदेशोऽयं गौडास्तदनु कीर्त्तिताः ॥

अर्थात् अयोध्या वही नगरी है जिसके दक्षिण भाग में सरयू नदी है, उससे सम्बन्ध भूखण्ड सरवार कहा जाता है, उसके अतिरिक्त गौड़ देश, गौड़ ब्राह्मणों की निवास भूमि है। सरयूपारीणों में परम्परागत—

गर्गश्च गौतमश्चैव शाण्डिल्यश्च पराशरः।
सावर्ण्यः कश्यपोऽत्रिश्च भरद्वाजोऽथ गालवः ॥
कौशिको भार्गवश्चैव वत्सः कात्यायनोऽङ्गिराः।
शाङ्कृतो यामदग्न्यश्च षोडशैते प्रतिष्ठिताः ॥

कहीं पर—कौशिको भार्गवश्चैव वत्सो वात्स्यायनस्तथा।
अङ्गिराश्च्यवनश्चैव यमदग्निश्च षोडश ॥

कहीं पर—गर्गश्च गौतमश्चैव शाण्डिल्यश्च पराशरः।
सावर्णिः कश्यपो वत्सो भरद्वाजश्च कौशिकः ॥
उपमन्युर्वशिष्ठश्च साङ्कृतो घृतकौशिकः।
गार्ग्यं कात्यायनश्चैव तथा स्याद् गर्दभीमुखः ॥
अगस्त्यो भृगुभर्गौ च कुण्डिन्यश्च तथैव हि।

इस प्रकार प्रधान रूप से १६ गोत्रों की चर्चा मिलती है। परम्परावश हमारे समाज में यह तीन तथा १३ का भेद चला आ रहा है। परन्तु आज ऐसा समय नहीं है कि हम अपने चतुर्वेदी, पाठक तथा उपाध्याय बन्धुओं को शुक्ल, मिश्र, त्रिपाठी आदि की अपेक्षा नीच ब्राह्मण कहें। ये सभी अपने-अपने ब्राह्मण-कर्मानुसार, आचरणानुसार, विद्यानुसार योग्य हैं। सबका परस्पर व्यवहार उचित है। उच्चता तथा नीचता स्वकर्मानुसार ही बन सकती है। इसमें किसी प्रकार का प्रमाण नहीं कि ये ब्राह्मण जन्मना उच्च हैं और ये नीच हैं। अतः उस मूर्खतापूर्ण ईर्ष्या-द्वेष के जनक व्यवहार को छोड़कर समानरूप से व्यवहार ही उचित है।

## गोत्रों के सम्बन्ध में—

गर्ग—इस गोत्र के लोग शुक्ल कहे जाते हैं। इनका यजुर्वेद, माध्यन्दिनी शाखा, कात्यायनसूत्र तथा आङ्गिरस, बार्हस्पत्य, भारद्वाज, शैन्य, गार्ग्य ये पाँच प्रवर हैं। इनका उपवेद—धनुर्वेद, शिखा दाहिनी, पाद दाहिना एवम् उपास्य देवता शिव हैं। सरवार में इनके मूल स्थान—भेड़ी, मामखोर, वकरुआ, करञ्जही, कनइल, मझगवाँ, महसों, वहेरी, बरहुचिया, लखनौरा में पांक्तेय तथा मड़लियार, असौंजा, नगरहा, शुक्लपुरा में अपाङ्क्तेय हैं। गार्ग्य तथा गार्गेय भी इसी के अन्तर्गत हैं। इन स्थानों में भी बढ़ते-बढ़ते एक गाँव के कई भेद हो गये हैं, जैसे—मामखोर से सीयर-खखाइजखोर, सराँव, रुदाइन, परसा, भण्टोली, छोटा सोराँव, कनइल, तलहा आदि। महसों से—मुडेरा, बकैना, बसौंढ़ी, कटारि, झौवा, रुद्रपुर, अकौलिया, खोरीपाकर, गोपालपुर, मेहरा, सिलहट आदि। लखनौरा से—मेलावा, तुर्कहिया, कसैला, हटवा, आमचौरा, बाईखोर, लोहरौली, जिगिना, जिगनी, सिटकिहा, गोबरहिया, झरकटिया, चिनगहिया, भादी छोटकी, हथरसा, नवागाँव, पैड़ी आदि। महुलियार से—बरहट, नेवारी, मुढ़फेकरा, नगरा, गौरा, टीछापार, दीक्षापार, जरहरिया, तोरापार, ठाँठर, वनगाईं, ककरहीं, मलेंदद, हर्दहा आदि।

गौतम—इस गोत्र में मिश्र तथा द्विवेदी लोग हैं। इनके शाखा सूत्र सभी शुक्लों के समान, इनके आङ्गिरस, बार्हस्पत्य तथा गौतम ये तीन ही प्रवर होते हैं। मिश्रवंश—बइसी, कारोडीह, मधुबनी, मटियारी, पिपरा, भर्सी, बऊडीह, ममया, रापतपुर, जिगिना, मिश्रौलिया इनमें पंक्ति तथा चम्पारन, पतिलाड, नरईपुर,

T

बाँसगाँव, ब्यहसी, चचाई, डलिहा, खदरा, हत्यरवा, भभया, बालेडीहा, कपिशा, सींगपुर, खगपुर, रेउडा और भरसा में अपंक्ति ।

द्विवेदी लोगों के स्थान—बरपार, सहुवा, बढ़यापार, गोपालपुर, गड़री, रजहटा, कांचनी, गुर्दवान, धनौली, मझौरा तथा लटियायी । ईनमें पंक्ति नहीं होते हैं । इन्हीं के गोत्र में सुरसती, उपाध्या भी आते हैं ।

शाण्डिल्य—इनके दो भेद हैं—१ श्रीमुख, २ गर्धमुख । इनका सामवेद, कौथुमी शाखा, गोभिलसूत्र, उपवेद गन्धर्व, शिखा वाम, पाद वाम तथा देवता शिव हैं । शाण्डिल्य, असित तथा कश्यप ये तीन प्रवर होते हैं । यह गोत्र अधिकांशतः त्रिपाठी लोगों का है ।

श्रीमुख शाण्डिल्य गोरखपुर से सरया, सोहगौरा, झुड़िया, देउरवा, मलुवा, सिरजम, धानी, सोपरी, चेतिया और परतावल में पंक्ति हैं । इनके उपनाम राम, कृष्ण, नाथ तथा मणि शब्द से सम्बद्ध व्यवहृत होते हैं । सरयां, सोहगौरा, उनवर्[illegible]या, अतरौली, रुद्रपुर, झड़िया, बहुवारी, मरुहिया, कोडा, बररा, मऊ, गहना, तुलसी, भलुवन आदि ग्रामवासी, रामशब्दान्त, बारीपुर, बसावनपुर, चुंटिहा, बसडिला के निवासी कृष्ण शब्दान्त, चेतिया, परतावल, मिलौनी तथा निगुहिया के निवासी; नाथ शब्दान्त तथा देवरवा, पचरुखिया, धानी, हर्दी, बलुवा, बुढ़ियाबारी, तलिवाबाद, बंधना, सिरजम, सेमरी, रथवर्ग, देवरिया, नरपखा, उद्धवपुर, हथिया परास, सुपरी, यमुना, कपरगढ़, गुरौली, सोनौरा, कुठौली, सिसवा और लेदवा के निवासी मणिशब्दान्त नाम से पुकारे जाते हैं । कदहा, गोपीकान्ध, यंगेरा और घोड़नर ग्राम में भी शाण्डिल्यगोत्री तिवारी मिलते हैं । इनके प्रवर शाण्डिल्य, कौल्य तथा वाल्मीक हैं । देवरिया, खोरभा, गानौरा, नेवास, नकौझा, बुढ़ियाबारी, धतुरा, पाला, सेमरी, चौरा, गुरोली, हथियापरास में त्रिपाठी लोग हैं, जिनके शाण्डिल्य, असित एवं कश्यप ये ३ प्रवर हैं । इस गोत्र में जिरासों, लालमनि, पड़रहा, कमित आदि ग्रामवासी मिश्रवंश भी मिलते हैं ।

गर्धमुख शाण्डिल्य गोत्रवाले त्रिपाठी वंश के शाण्डिल्य, असित तथा देवल ये तीन प्रवर हैं । शेष सभी बातें श्रीमुख की तरह । इनका आदि स्थान नरौली कहा जाता है, यहीं से पिण्डी स्थान भी सम्बद्ध है । अन्तर केवल इतना है कि नदौली के लोग नाथ शब्दान्त तथा पिण्डी के पति शब्दान्त नामों से कहे जाते हैं । इसी गोत्र में कीलपुर के दीक्षित लोग भी हैं परन्तु उनमें पंक्ति नहीं है ।

T

पराशर—इस गोत्र में पाण्डेय, उपाध्याय तथा शुक्ल मिलते हैं। शक्ति, पराशर तथा वशिष्ठ ये तीन प्रवर हैं। सिलासत; वामपुरा, धमौली, सोहन पार ग्रामों में पाण्डेय, धनैती, नदुआ चोखरी में उपाध्याय, परसा, बूड़ा, परहसा कन्तित तथा नगवा बरौछा में शुक्ल लोग रहते हैं।

भरद्वाज—इस गोत्र के ब्राह्मणों में द्विवेदी, पाण्डेय, चतुर्वेदी, पाठक तथा उपाध्याय मिलते हैं। इनकी शाखा माध्यन्दिनी, सूत्र कात्यायन, शिखा दाहिनी, पाद दाहिना, वेद यजुर्वेद, उपवेद धनुर्वेद, देवता शिव तथा अंगिरस, बार्हस्पत्य एवम्, भारद्वाज ये तीन प्रवर हैं। द्विवेदी लोग मुख्यतः बड़गों, शरारि, बढ़या, रमवापुर, बरगदी, मझौंवा, जलालपुर, बड़गैया, पटवरियाँ, कुडवरिया, वेलवा, सोरी, सेंधवा, टन्टनवापुर, गुदमापुर, पारा, चरई पट्टी, बिनवेदीवाले, लेजरुआ, बड़हरा, उचेला और छपहा में मिलते हैं। पाठक लोग सोनौरा, देउआपार, बूढ़ापार, बिजौरा, गोपालपुर, मैसोना, मसोढ़, चापतारा तथा रहटौली में मुख्य निवास मानते हैं। उपाध्याय लोग खोरिया, हरैया, लखिना, खौरवरिया, पापरडाँड, राईमऊ, मोनिछ, जैयिहा, दुधौरा, रिवरहुवा ग्रामों को अपना मुख्य मानते हैं।

पाण्डेय लोगों में–सिसवा, पुरैना तथा कौंसड़ ये मचैयाँ के अन्तर्गत हैं। बलुवा, बाबू मठियारी तथा पगड़ों के लोग अध्वर्यु (अधुर्य) कहे जाते हैं। बलुवा बाबू और मलौली में इस गोत्र के चतुर्वेदी लोग भी मिलते हैं।

कश्यप—सामवेद, उपवेद गन्धर्व, कौथुमी शाखा, गोभिल सूत्र, वामपाद, वाम शिखा, विष्णु देवता, कश्यप, असित तथा देवल ये तीन प्रवर हैं। यह गोत्र पाण्डेय, दुबे, चौबे, उपाध्याय, मिश्र तथा ओझा लोगों का मिलता है। पाण्डेय लोग त्रिफला, बनगाँव, फरेदा, जगदीशपुर, नाथपुर, बिसनैंया, गौरा तथा नदुला में मिलते हैं। द्विवेदी लोग-काश्चनी परवा कन्तित) में मिलते हैं। चौबे लोग सोनवर्ष, विष्णुपुर ( नैपुरा कन्तित ) में, उपाध्याय लोग पकड़ी, बरौला तथा भरसांड में तथा मिश्र लोग राढ़ी, मिश्रौलिया, परमेश्वरपुर तथा रभौली में मिलते हैं। इसी प्रकार ओझा लोग खैदी निपनियाँ, वितुवा, टीकर, निमेज तथा ककुवा रजौली में मिलते हैं।

अत्रि (कृष्णात्रि) गोत्र—वाले ब्राह्मणों का ऋग्वेद, उपवेद, आयुर्वेद, शाकल्य शाखा, आश्वलायन सूत्र तथा अर्चि, अचनिनस एवं श्यावाश्व ये ३ प्रवर होते हैं। शिखा वाम, पाद वाम तथा देवता ब्रह्म हैं। इस गोत्र में केवल दुबे तथा शुक्ल

T

मिलते हैं। डुमरीगंज तहसील में डुमरिया के दुवे लोग एवम् पिछौरासत्यकर कन्तित में शुक्ल लोग मिलते हैं।

वत्सगोत्र—का सामवेद, उपवेद, गन्धर्व, कौथुमी शाखा, गोभिलसूत्र, वाम शिखा, वाम पाद, विष्णु देवता तथा वत्स, च्यवन, आप्नवान, और्व एवं जामदग्न्य ये पाँच प्रवर होते हैं। इस गोत्र में पाण्डेय, दुबे, मिश्र, तिवारी तथा ओझा लोग मिलते हैं। पाण्डेय लोग नागचौरी, वेलवा, सोनफेरवा, वनहा, परसिया तथा बिठौला में मिलते हैं।

द्विवेदी लोग समदरिया, भरौली, बकुलारी तथा विमटी में मिलते हैं। मिश्र लोग मुख्यतया पयासी, रतनमाला, नरगहा, बनकटा, करिहैया, मणिकटा, वाना, वेलौरा तथा दोगारि में मिलते हैं। पयासी में रतनमाला, भरवलिया, गोपालपुर, बीजापुर, जिगना, भिटहा, छपिया, विजरा; कतरारी, बैरिया, परसिया, भुड़िसा तथा रानीपुरी हैं। बनकटा या नगरहा में—अधैला, संखुई, तिलकपुर, सलेमपुर, रेवली तथा चैनपुर पड़ते हैं। करिहैयाँ में—करिहाँव, दियाब्राती तथा मेंहदावल हैं। इसी प्रकार मणि कढ़ा से खुदिया, बघौरा, चिमखा तथा वैनुवा है। गाना में—गाना, त्योंठा, बरवरिया, बैरिया तथा चकदहा सम्मिलित हैं। वेलौरा में—पानन, चिनरवा, बँघौरा, मझौलिया, सुलजागपुर तथा पकरिया सम्मिलित हैं। दोगारी में पंक्ति रहते हैं। कूड़ा गाजर, धुरियापार, बिरई तथा पोहिला में इस गोत्र के तिवारी तथा ककुवा, रजौली तथा खैरी में ओझा लोग मिलते हैं।

अगस्त्य—इस गोत्र का यजुर्वेद, माध्यन्दिनी शाखा, उपवेद धनुर्वेद, शिखा दाहिनी, पाद दाहिना, देवता शिव, सूत्र कात्यायन तथा अगस्त्य, माहेन्द्र एवम् मायोभुव ये ३ प्रवर हैं। मुख्य ग्राम अगस्तपार है। इसमें त्रिपाठी तथा पाण्डेय दो प्रकार के ब्राह्मण मिलते हैं। तकिया, धरहरा तथा धन्धवार में त्रिपाठी एवम् भौवापार, महसों तथा बेदौली में पाण्डेय मिलते हैं।

वात्स्यायन—यह गोत्र केवल चतुर्वेदी-ब्राह्मणों का है। नैपुरा तथा कुसौरा ग्राम इनके मुख्य हैं। इनका वेद यजु, शाखा माध्यन्दिन, सूत्र कात्यायन, पाद दाहिना, शिखा दाहिनी, देवता शिव हैं। इनके विश्वामित्र, किल, कात्यायन ये ३ प्रवर हैं।

साङ्कृत—इस गोत्र में पाण्डेय, चतुर्वेदी तथा त्रिपाठी लोग आते हैं। सांकृत, साङ्ख्यायन तथा किल ये तीन प्रवर होते हैं। शेष शिखा, वेद आदि कात्यायन के

T

समान हैं। पाण्डेय लोग मुख्यतः मलाँव में, तिवारी लोग नाउरदेउर, मिलौरा, सरयाँ से मिलते हैं। चौबे लोग भौआ पार, नगवा, उनबलि, देउगर, सरसैया, तेलियाडीह तथा सिधैंया ग्रामों में मिलते हैं।

सावर्ण्य—इस गोत्र के लोगों का सामवेद, कौथुमी शाखा, गोभिल सूत्र, वाम शिखा, वाम पाद, विष्णु देवता तथा भार्गव, च्यवन, आप्तवान, और्व, सावर्ण्य ये ५ प्रवर होते हैं। इसमें प्रायः पाण्डेय मिलते हैं। इनके इटारि, रैकहट, पट्टीदिलीपपुर, वंशीधरपुरवा, मझगवाँ, चारपानि, लसेहरी, सहुकोल तथा भसमा ये मुख्य स्थान हैं। सखरुआ, इमली डाँड, भरोसा के पटखपांड़े; इन्द्रपुर, बारहाट, भट्टाचारी, ज्वर वा सावर्ण्य तथा टिकरा के पाण्डेय भी इसी गोत्र के हैं। सिसैया के मिश्र भी इसी गोत्र में हैं।

भार्गव—गोत्र केवल तिवारी लोगों का होता है, इनके स्थान भार्गवपुर; मदनपुर, सोढ़ा चक्र, सिहन जोरी, रखुआ खोर तथा चर्नार इनके मुख्य स्थान हैं। भार्गव, च्यव, आप्नवान; और्व तथा जामदग्न्य ये पंच प्रवर हैं। शेष शिखा, वेद सावर्ण्यवत् होता है।

उपमन्यु—गोत्र के वशिष्ठ, इन्द्रप्रमद तथा उपमन्यु ये ३ प्रवर होते हैं। शेष वेद आदि कात्यायन गोत्र की तरह होता है। ये प्रायः ओझा लोगों का गोत्र है, करैली, ओझवली, अजाँप तथा मलाँव इनके मुख्य स्थान हैं। मगदरिया के पाठक भी इसी गोत्र के होते हैं।

वशिष्ठ—गोत्र के वशिष्ठ, शक्ति तथा पराशर ये तीन प्रवर होते हैं। इसके वेद आदि उपमन्युगोत्र की तरह होते हैं। इसमें तिवारी, पाण्डेय, मिश्र तथा चौबे चार प्रकार के ब्राह्मण मिलते हैं। जिसमें मार्जनी तथा नट्टरपुर ये दोनों मिश्रों के पंक्ति स्थान हैं। मणिकण्ठवंकिवा तथा हरिना के तिवारी इसी गोत्र के हैं। मार्जनी में चौबे तथा अम्वा, कोंहड़ा में इस गोत्र के पाण्डेय मिलते हैं।

घृतकौशिक—यह गोत्र मिश्रों का है, विश्वामित्र, कौशिक तथा घृतकौशिक ये ३ प्रवर हैं। शाखा, सूत्रादि वशिष्ठ गोत्र के समान हैं। धर्मपुरा, लगुनही, हरदिया, मझौना तथा कुशहरा इस मिश्रवंश के मुख्य स्थान हैं।

कौशिक—इस गोत्र में मीठावेल, ब्रह्मपुर के द्विवेदी तथा सुगौटी के मिश्र आते हैं। विश्वामित्र, कोशिल तथा अघमर्षण ये ३ प्रवर हैं।

T

कुशिक—इस गोत्र में अलीनगर तथा हरगढ़ के चौबे लोग हैं। इनके विश्वामित्र, देवरात तथा देवल ये ३ प्रवर हैं।

कौण्डिन्य—इस गोत्र में पाण्डेय तथा मिश्र लोग होते हैं। जिनके वशिष्ठ, मित्रावरुण तथा कौण्डिन्य ये ३ प्रवर होते हैं। जिनका वेद अवर्थं, शाखा शौनकी, सूत्र बोधायन, शिखा वाम, पाद वाम तथा देवता इन्द्र होते हैं। कौड़ीराम, बभनौली, नगरहा में मिश्र तथा पलामू, वेलौजा में पाण्डेय हैं।

नोट—इनके अतिरिक्त अन्य भी गोत्र सरवार में मिलते हैं, जैसे—चान्द्रायण गोत्री वेलौंजा के पाण्डेय, वरतन्तुगोत्री धर्मंहरि के त्रिपाठी, कश्यपगोत्री सिंगेला के दुवे, कण्वगोत्री निरौला के दुवे इत्यादि व्यवहार प्राप्त भाई भी अपने ही हैं। परन्तु सभी ग्रामों के नाम ज्ञात न हो सके अतः पुनः उनकी चेष्टा की जायेगी।

□

T

# अथ यज्ञोपवीतव्याख्या

सुकुलोपाधिकेनैव वेणीमाधवशर्म्मणा ।
यज्ञोपवीतसंस्कारस्तन्यते सुधियाम्मुदे ।। १ ।।
सज्जनास्तुष्टिमेतेन जातिदेशहितैषिणीम् ।
दुर्जना दौष्टयमाप्या स्युर्गतिर्मे जगदम्बिका ।। २ ।।

मान्य महोदय ! हमारे देश में संस्कार की व्यवस्था बहुत ही हीन हो गई है। यज्ञोपवीत सभी द्विजवंशावतंस धारण करते हैं। परन्तु यज्ञोपवीत के किस सूत्र में किस देवता का आवाहन होता है ? और किस ग्रन्थि में किस देव का आवाहन होता है ? किसके आवाहन में कौन मन्त्र है ? कौन विनियोग है ? प्राचीन यज्ञोपवीत का विसर्जन किस मन्त्र से होता है, इत्यादि विषयों को बिना ठीक-ठीक समझे यज्ञोपवीत का पहिनना ही निरर्थक है। केवल सूत्रमात्र के धारण करने से क्या लाभ होता है। सज्जनो ! हम लोगों के यहाँ १६ षोडश संस्कार होते थे। आज कैसी दशा आ गई कि तीन ताग सूत्रग्रहण किये हैं परन्तु उसके स्वरूप को भी नहीं जानते। आलस्य के समुद्र में पड़े हुए अहोरात्र व्यतीत करते हैं। प्रिय ब्रह्मसन्तानो, जाति के अभिमान को छोड़कर जिससे उत्तम जाति बने ह, उस पर दृष्टि दो, मेरी यही प्रार्थना है। अङ्गुली के किस पोर पर यज्ञोपवीत का चावा करना चाहिये इत्यादि समस्त बातें नीचे के लेख से समझिये।

अंगुल्यग्रे तु विप्राणाम्मध्यपर्वणि भूभुजाम् ।
मूलपर्वणि वैश्यानां ब्रह्मसूत्रमिति स्मृतम् ।। गृह्यसूत्रम् ।

ॐ आपोहिष्ठेत्यादिमन्त्रैर्य्यज्ञोपवीतम्प्रक्षाल्य, १० दशगायत्रीमन्त्रैरभिमन्त्र्य तन्तुदेवतानामावाहनङ्कुर्यात्। प्रणवस्य ब्रह्मा ऋषिः परमात्मा देवता गायत्रीच्छन्दः प्रथमतन्तौ ॐकारावाहने विनियोगः, प्रथमतन्तौ ॐङ्काराय नमः ॐङ्कारमावाहयामि। अग्निन्दूतमिति मेधातिथि ऋषिरग्निर्देवता गायत्रीछन्दो द्वितीयतन्तावग्न्यावाहने विनियोगः। द्वितीयतन्तावग्नये नमः द्वितीयतन्तावग्निमावाहयामि। तृतीयतन्तोस्सर्पा देवास्तेभ्यो नमः नमस्तृतीयतन्तौ सर्पानावाहयामि। चतुर्थतन्तोस्सोमा देवास्तेभ्यो नमः, चतुर्थतन्तौ सोमानावाहयामि। पंचमतन्तौ पित्रावाहने

पित्रावाहने विनियोगः, पितृभ्यो नमः पितृनावाहयामि । षष्ठतन्तोः प्रजापतयो देवास्तेभ्यो नमः प्रजापतीन् षष्ठतन्तावावाहयामि । सप्तमतन्तावनिलावाहने विनियोगः, अनिलेभ्यो नमस्सप्तमतन्तावनिलानावाहयामि । अष्टमतन्तोर्य्यमा देवास्तेभ्यो नमः अष्टमतन्तौ यँमानावाहयामि । नवमतन्तौ विश्वेषान्देवानामावाहने विनियोगः । विश्वेभ्यो देवेभ्यो नमः नवमतन्तौ विश्वान्देवानावाहयामि ।

## यज्ञोपवीतग्रन्थिदेवावाहनम्

ब्रह्मजज्ञानमित्यस्य प्रजापतिऋषिर्ब्रह्मा देवता त्रिष्टुप्छन्दो ग्रन्थिमध्ये ब्रह्मावाहने विनियोगः । ब्रह्मजज्ञानम्प्रथमम्पुरस्ताद्विसीमतस्सुरुचो व्वेन आवस्स बुध्न्या उपमा अस्य व्विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च व्विवः । इदम्विष्णुरित्यस्य मेधातिथि ऋर्षिविष्णुर्देवता गायत्रीच्छन्दो ग्रन्थिमध्ये विष्ण्वावाहने विनियोगः । ॐ इदम्विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा निदधे पदं समूढमस्यपाठं० सुरे स्वाहा । त्र्यम्बकमित्यस्य वसिष्ठ ऋषिः रुद्रा देवता विराट् ब्राह्मी अनुष्टुप्छन्दो ग्रन्थिमध्ये रुद्रावाहने विनियोगः । त्र्यम्बक यजामहे सुगन्धिम्पुष्टिवर्द्धनम् । उर्व्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् । यज्ञोपवीतग्रन्थिदेवताभ्यो नमः, ग्रन्थिदेवता आवाहयामि । प्रणवाद्यावाहितदेवताभ्यो नमः यथास्थानमहन्न्यसामि । विविधसामग्रीभिस्सम्पूज्य ध्यानं कुर्यात् । प्रजापतेर्य्यत्सहजम्पवित्रङ्कार्पासूत्रोद्भवब्रह्मसूत्रम् । ब्रह्मत्वसिद्धयै च यशःप्रकाशञ्जपस्य सिद्धिङ्कुरु ब्रह्मसूत्रम् ॥ १ ॥ एतदनन्तरं यज्ञोपवीतम्परमम्पवित्रम्प्रजापतेतिप्रसिद्धतरमन्त्रोद्धारणम् । आद्यन्तयोराचमनम् । प्राचीनयज्ञोपवीतत्यागमन्त्रः । एतावद्दिनपर्य्यन्तम्ब्रह्म त्वं धारितम्मया । जीर्णत्वात्त्वम्परित्यक्तङ्गच्छ सूत्र यथासुखम् ॥ अनेन मन्त्रेण प्राचीनयज्ञोपवीतं शिरोमार्गेण निस्सार्य यथाशक्ति गायत्रीमन्त्रजपङ्कुर्यात् ।

लक्षन्तु वेदाश्चत्वार इत्युक्त्या चतुर्षु वेदेषु लक्षसंख्याका मन्त्राः कर्मोपासनाज्ञानकाण्डभेदात् तत्राशीतिसहस्रश्रुतिभिः कर्मकाण्डः षोडशसहस्रश्रुतिभिरुपासनाकाण्डः चतुस्सहस्रश्रुतिभिर्ज्ञानकाण्डः तत्र शिखा-सूत्रयोर्न व्यवहारः । अतएव ९६ चावा निर्माणम् । किञ्च द्विजानां कार्यं षण्णवत्यङ्गुलात्मकमिति धर्मनिर्णयार्थं ९६ चावा निर्माणम् । स्वहस्ताभ्यां सूत्रन्निर्माय चावानिर्माणेन यज्ञोपवीतरचना कार्या यथा सरयूपारीणब्राह्मणव्यवहारः । तन्तुवायादिकृतसूत्रेण न यज्ञोपवीतरचनाऽन्यथा हिन्दुत्वधर्महान्यापत्तेः । ९६ छानबे चावा का प्रमाण ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तीनों वर्ण का है कम नहीं है ।

# अत्र विशेषः

विना यज्ञोपवीतेन तोयं यः पिवते द्विजः। उपवासेन चैकेन पञ्चगव्येन शुद्धयति ॥ १ ॥ विना यज्ञोपवीतेन विण्मूत्रोत्सर्गङ्कुर्यदि। उपवासद्वयङ्कृत्वा दानैर्होमैस्तु शुद्धयति ॥ २ ॥ उपाकर्मणि चोत्सर्गे गते मासचतुष्टये। नवयज्ञोपवीतानि धृत्वा जीर्णानि सन्त्यजेत् ॥ ३ ॥ विच्छिन्नम्वाप्यधो यातम्भुक्त्वा निर्मितमुत्सृजेत्। स्तनादूर्ध्वमधोनाभेर्न धार्य्यन्तत्कथञ्चन ॥ ४ ॥

पृष्ठवंशे च नाभ्याञ्च धृतं यद् विन्दते कटिम्। तद्धार्य्यमुपवीतं स्यान्नातिलम्बन्न चोच्छ्रितम् ॥ ५ ॥ गोभिलीयकात्यायनपदवाच्यानामिति। दिवा सन्ध्यासु कर्णस्थब्रह्मसूत्र उदङ्मुखः। कुर्यान्मूत्रपुरीषे तु रात्रौ चेद्दक्षिणामुखः ॥ पवित्रं दक्षिणे कर्णे कृत्वा विण्मूत्रमुत्सृजेत्। इति हारीतोक्तेः।

अथातश्शौचविधिम्व्याख्यास्यामो दूरं गत्वा दूरतरं गत्वा यज्ञोपवीतं शिरसि, दक्षिणे कर्णे धृत्वेति कात्यायनसूत्रम् "त्रिवृता ग्रन्थिनैकेन त्रिभिः पञ्चभिरेव वे" त्युक्तेर्ग्रन्थिसंख्या सन्तानविशेषरूपार्थकप्रवरानुरोधिनी कर्तव्येति। स्वदेशीयकार्पाससूत्रेण यज्ञोपवीतनिर्माणं युक्तम्। यज्ञोपवीते कुञ्जीत्यादिग्रन्थने महापापम्, पिप्पलीरचनायामपि पापम्।

कृते पद्ममयं सूत्रन्त्रेतायाङ्कनकोद्भवम्।
द्वापरे राजतं प्रोक्तङ्कलौ कार्पाससंभवम् ॥ ५ ॥

इति कौमुदीकल्पलतिका-परिष्कारदर्पण-व्युत्पत्तिवाद-शास्त्रार्थकलादिकृद्-
वैयाकरणशिरोमण्याद्यनेकपदवीभृत् संस्कृताशुकविचक्रवर्त्तिपण्डित-
राज-सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-सरयूपारीणशुक्लश्रीवेणीमाधवशास्त्रिकृता
यज्ञोपवीतव्याख्या समाप्ता।

—:०:—

## अवश्य मननीय

सर्वतन्त्रस्वतन्त्र, गणतन्त्रभारतराष्ट्रपतिप्रधानचिकित्सक, विश्वश्रुतकीर्ति-चरकावतार-सरयूपारीणब्राह्मणकुलगौरव, धमौलीपाण्डेयवंशरत्न, काशीविद्वत्समाज सर्वमान्यनेता, काशीविद्वत्परिषद् के संरक्षक, त्यागतपोमूर्ति, महर्षिकल्प, पूज्यपाद-वैद्यसम्राट् पं० श्री सत्यनारायणशास्त्रीजी महोदय के भाषण का वह मार्मिक अंश जिसे सरयूपारीणब्राह्मणमहासभा प्रयागमहाधिवेशन के अध्यक्षपद से प्रसारित किया गया था।

### मङ्गलाचरणम्

अतः प्रसूतवितताऩ्धतमस्समूहो, विघ्नश्च शाश्वतिकसाधुविधाननिघ्नः।
देवस्य यस्य महसा सहसाऽस्तमेति, धीनायको मम स एव विनायकोऽस्तु ॥१॥

महामहिमशालिभिः सकलशास्त्रबोधोद्भवै-
र्महोभिरखिला वुधा जगति यस्य घूकायिताः।
दिगन्तविसरत्प्रभं गुरुवरं निजं व्याकृते-
र्जनैर्नुतपदाम्वुजं शिवकुमारमिश्रं भजे ॥ २ ॥

अमुष्मिन् विश्वस्मिन् सकलकलया यो विहरते,
सतां शुद्धं स्वान्तं रहति न कदाचित् क्षणमपि।
अये विद्वद्धीराः! सदसि भवताम् प्राप्तविदुषां,
नृणां सर्वेषां वः शिव इह शिवाय प्रभवतु ॥ ३ ॥

### विशेष :—

यत्राद्यापि नरान् न मुञ्चति कदाप्यामरं मार्दवं,
सत्यं धीर्विनयस्तपस्सुचरिताचारादि लोकोत्तरम्।
विप्रान् सार्थकपंक्तिपावनपद धैर्य्यादि दरिद्रानपि,
स्वाचारानविमुञ्चतो धनयशोलाभेऽहि तीव्रव्रतान् ॥ १ ॥

जीवानां हितकारिताम् प्रकटयन् शुभ्रैश्चरित्रैर्निजैः,
पूर्णः श्रीपरमेश्वरोऽप्यविकलं पूर्णावतारं दधौ।
यत्रैषा सरयूजला प्लुततटा यागादिधर्मोचिता,
मन्त्राद्यः कथिता चिरंजयति सा साकेतभूः पावनी ॥ २ ॥

सरयूपारीण ब्राह्मण वन्धुओ !

भगवान् के परमानुग्रह से आज तीर्थराज प्रयाग की त्रिवेणीपरिपूत भुवनत्रय-विलक्षण स्थली में समाज के जागरूक-व्यक्तियों द्वारा आयोजित इस सरयूपारीण-महासभा के अधिवेशन में मुझे भी सम्मिलित होने का जो अवसर आप महानुभावों ने दिया एतदर्थं हम आप सबके आभारी हैं। यद्यपि शरीरनैर्बल्यात् विगत कई वर्षो से मैंने काशी के वाहर न जाने की प्रतिज्ञा सी कर ली थी, कहीं भी आता-जाता नहीं, तथापि समाज के प्रमुख तथा मेरे परमस्नेही पं० कन्हैयालाल मिश्र (एडवोकेट जनरज उत्तर प्रदेश), पं० श्री सुरतिनारायणमणि त्रिपाठी, आई० ए० एस०, पं० श्री बलराम उपाध्यायजी (जस्टिस प्रयाग हाईकोर्ट) प्रभृति महोदयों के विशेष आग्रह को न टाल सका।

सृष्टि के आरम्भ से ही ब्राह्मण जातिका सम्मान सर्व-प्रथम रहा। ब्राह्मणत्व का लक्षण क्या है? इस सम्बन्ध में कुछ विचार करना आवश्यक प्रतीत हो रहा है। इस प्रसंग में यह कहना अत्युक्ति नहीं कि यही जाति त्यागतपःप्रधान रही है। तपोमूलक विद्यावल भी इस जाति का प्रधान लक्षण था। अतएव पातञ्जलमहा-भाष्य में स्पष्ट लिखा है कि 'ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च'। लक्षणप्रकरण में—

तपः श्रुतं च योनिश्च ह्येतद् ब्राह्मणलक्षणम्।
तपः श्रुताभ्यां हीनस्तु जातिब्राह्मण एव सः॥

अर्थात् तपस्या, वेदाध्ययन तथा योनि से तीन ही ब्राह्मणत्व के परिचायक हैं। जो तपस्या एवं स्वाध्याय न कर ब्राह्मणाद् ब्राह्मण्यां जायमानमात्र है वह जात्या ब्राह्मणत्वधारी होता है।

महर्षि याज्ञवल्क्य ने अपनी स्मृति में लिखा है कि—

न विद्यया केवलया तपसा वाऽपि पात्रता।
यत्र वृत्तमिमे चोभे तद्धि पात्रं प्रकीर्तितम्॥

अर्थात् केवल विद्या या तपोमात्र से सत्पात्रता नहीं अपितु ये दोनों ही जहाँ साथ हों वही सत्पात्र ब्राह्मण कहा जायेगा। महाभारत आदिपर्व में गरुड़ को सदु-पदेश करती हुई विनता ने कहा है कि—

न च ते ब्राह्मणं हन्तुं कार्या बुद्धिः कथंचन।
अवध्यः सर्वभूतानां ब्राह्मणो ह्यनलोपम॥

T

क्योंकि—

अग्निरर्को विषं शास्त्रं विप्रो भवति कोपितः ।
गुरुर्हि सर्वभूतानां ब्राह्मणः परकीर्तितः ।।
एवमादिस्वरूपैस्तु सतां वै ब्राह्मणो मतः ।
स ते तात न हन्तव्यः संक्रुद्धेनापि सर्वथा ।।
ब्राह्मणानामभिद्रोहो न कर्त्तव्यः कथंचन ।
न ह्येवमग्निर्नादित्यो भस्म कुर्यात्तथानघ ।।
यथा कुर्यादभिक्रुद्धो ब्राह्मणः संशितव्रतः ।
तदेतैर्विविधैर्लिङ्गैस्त्वं विद्यास्तं द्विजोत्तमम् ।।
भूतानामग्रभूर्विप्रो वर्णश्रेष्ठः पिता गुरुः ।

इतने लक्षणों के बाद भी विनता ने गरुड़ को उपदेश किया कि—

यस्ते कण्ठमनुप्राप्तो निगीर्णं बडिशं यथा ।
दहेदङ्गारवत् पुत्रं तं विद्या ब्राह्मणर्षभम् ।।

इतना ही नहीं, सनत्सुजातीय शाङ्करभाष्य द्वितीयाध्याय में—

आख्यानपञ्चमैर्वेद भूयिष्ठ कथ्यते जनः ।
तथा चान्ये चतुर्वेदास्त्रिवेदाश्च तथापरे ।।
द्विवेदाश्चैकवेदाश्च अनृचश्च तथापरे ।
एतेषु मेऽधिकं ब्रूहि यमहं वेद ब्राह्मणम् ।।

इसके उत्तर में ब्राह्मण का लक्षण विशेष रूप से बतलाया कि—

विद्याद् बहु पठन्तं तु बहुवागिति ब्राह्मणम् ।
य एव सत्यान्नापैति स ज्ञेयो ब्राह्मणस्त्वया ।।
विपापो विरजोऽविचिकित्सो ब्राह्मणो भवति ( श्रुतिः )

आगे चलकर जोरदार शब्दों में यह भी कहा है कि—

यो वेद वेदान् स च वेद वेद्यं न तं विदुर्वेदविदो न वेदाः ।
तथापि वेदेन विदन्ति वेदं ये ब्राह्मणा वेदविदो भवन्ति ।।
अभिजानामि ब्राह्मणमाख्यातारं विचक्षणम् ।
एवं योऽभिविजानाति स जानाति परं हितम् ।।

भगवान् मनु ने नवम अध्याय में कहा है कि—

परामप्यापदं प्राप्तो ब्राह्मणान् न प्रकोपयेत् ।
ते ह्येनं कुपिता हन्युः सद्यः सबलवाहनम् ।।

T

यैः कृतः सर्वभक्ष्योऽग्निरपेयश्च महोदधिः ।
क्षयी चाप्यायितश्चन्द्रः को न नश्येत् प्रकोप्य तान् ॥
लोकानन्यान् सृजेयुर्ये लोकपालाश्च कोपिताः ।
देवान् कुर्युरदेवांश्च कः क्षिण्वँस्तान् समृघ्नुयात् ॥
यानुपाश्रित्य तिष्ठन्ति लोका देवाश्च सर्वदा ।
ब्रह्म चैव धनं येषां को हिंसेत्तान् जिजीविषुः ॥
अविद्वाँश्चैव विद्वाँश्च ब्राह्मणो दैवतं महत् ।
प्रणीतश्चाप्रणीतश्च यथाग्निर्दैवतं महत् ॥
एवं यद्यप्यनिष्टेषु वर्त्तन्ते सर्वकर्मसु ।
सर्वथा ब्राह्मणाः पूज्याः परमं दैवतं हि तत् ॥

श्रीमद्भागवते—अविद्यो वा सविद्यो वा ब्राह्मणो मामकी तनुः ।
महाभारत में भी ब्राह्मण जातिका उत्कर्ष देखिये—

एषा विप्रमयी नौका भवसागरतारिणी ।
अधोलग्नास्तरिष्यन्ति पतिष्यन्त्युपरिस्थिताः ॥

विश्वामित्रजी ने भी कहा है कि—

धिग्बलं क्षत्रियबलं ब्रह्मतेजोबलं बलम् ।
एकेन ब्रह्मदण्डेन शस्त्रास्त्राणि हतानि मे ।

महाभारत के दूसरे प्रसंग में—

नाहं विशङ्के सुरराजवज्रान्न त्र्यक्षशूलान्न यमस्य दण्डात् ।
नाग्न्यर्कसोमानिलवित्तपाशाच्छङ्के भृशं ब्रह्मकुलापमानात् ।

अन्यत्र भी—

गोभिर्विप्रैश्च वेदैश्च सतीभिः सत्यवादिभिः ।
अलुब्धैर्दानशीलैश्च सप्तभिर्धार्य्यते मही ॥

इत्यादि वचनों से ब्राह्मणजाति के महत्त्व का वर्णन वेदों, स्मृतियों तथा शास्त्रों में प्रमाणरूप से प्राप्त होता है ।

ब्राह्मणवर्ग के कर्त्तव्यों का निर्देश—

सनत्सुजातीय शांकरभाष्य द्वितीयाध्याय में—

ज्ञानं च सत्यं च दमः श्रुतं च अमात्सर्यं ह्रीस्तितिक्षानसूया ।
यज्ञश्च दानं च धृतिः शमश्च महाव्रता द्वादश ब्राह्मणस्य ॥

T

श्रीमद्भगवद्गीता, अ० १८--

शमो दमस्तपः शौचं क्षान्तिराजंवमेव च।
ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम् ॥
अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा।
दानं प्रतिग्रहश्चैव षट्कर्माण्यग्रजन्मनः ॥ मनु०, अ० १० ॥

श्रीमद्भागवत में--

ब्राह्मणस्य च देहोऽयं क्षुद्रकामाय नेष्यते।
कृच्छ्राय तपसे चेह प्रेत्यानन्तसुखाय च ॥

सारांशतः वेदवेदांगस्मृत्यादिशास्त्रों का अध्ययन, त्याग, तपस्या, त्रिकाल-सन्ध्या, अग्निहोत्र, बलिवैश्वदेव (पञ्चमहायज्ञ), गो-सेवा ही ब्राह्मण का आवश्यक कर्त्तव्य है।

अतएव मनुस्मृति में—

विद्या ब्राह्मणमेत्याह शेवधिस्तेऽस्मि रक्ष माम्।
असूयकाय मां मादास्तथा स्यां वीर्यवत्तमा ॥
यमेव तु शुचिं विद्यान्नियतब्रह्मचारिणम्।
तस्मै मां ब्रूहि विप्राय निधिपायाप्रमादिने ॥

इनसे विद्या पर ब्राह्मणों का एकमात्र अधिकार स्पष्ट होता है। वेदाध्ययन के सम्बन्ध में यद्यपि द्विजाति (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य) मात्र का अधिकार--

योऽनधीत्य द्विजो वेदो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम्।
स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छति सान्वय ॥
स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयो न श्रुतिगोचरा।

इत्यादि शास्त्रीय प्रमाणों से निर्विवाद है तथापि अध्यापनाधिकार केवल ब्राह्मणों को ही है--मनु०, १० अ०--

अधीयीरंस्त्रयो वर्णाः स्वकर्मस्था द्विजातयः।
प्रब्रूयाद् ब्राह्मणस्तेषां नेतराविति निश्चयः ॥
सर्वेषां ब्राह्मणो विद्याद् वृत्त्युपायान् यथाविधि।
प्रब्रूयादितरेभ्यश्च स्वयं चैव तथा भवेत् ॥
वैशिष्ट्यात् प्रकृतिश्रैष्ठ्यान्नियमस्य च धारणात्।
संस्कारस्य विशेषाच्च वर्णानां ब्राह्मणः प्रभुः ॥

T

द्विजाति की परिभाषा—मनु० १० अ०—

ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यस्त्रयो वर्णा द्विजातयः।
चतुर्थ एकजातिस्तु शूद्रो नास्ति तु पञ्चमः॥

वेदाभ्यास पर अधिक बल देते हुए शास्त्रकार लिखते हैं—

वेदाभ्यासो ब्राह्मणस्य क्षत्रियस्य च रक्षणम्।
वार्त्ता कर्मैव वैश्यस्य विशिष्टानि स्वकर्मसु॥

इस तरह उपर्युक्त शास्त्रीय वचनों से नियमित रूप से वेदशास्त्राध्ययन, अध्यापन, सत्य, सदाचार, यज्ञ कराना, यज्ञ करना, शम, दम, तपस्या, तितिक्षा, आर्जव, स्वाभाविक परोपकारशीलता, त्याग, दान, प्रतिग्रह आदि गुण ही ब्राह्मणों के आदर्श सिद्ध होते हैं। 'अहरहः सन्ध्यामुपासीत' इत्यादि श्रौतवाक्यानुसार—

नोपास्ते यस्तु वै पूर्वां नोपास्ते यश्च पश्चिमाम्।
स शूद्रवद् बहिष्कार्यः सर्वस्माद् द्विजकर्मणः॥

अर्थात् सन्ध्या, गायत्रीजप आदि से विमुख द्विजन्मा विशेषकर ब्राह्मण पतित हो जाता है, उसे सम्पूर्ण द्विजकर्मों से शूद्र की तरह निकाल देना चाहिये।

ब्राह्मणवंश की तपस्या के अनेक प्रत्यक्ष उदाहरण जगत्-प्रसिद्ध हैं। महाराज परीक्षित के लिए ऋषि बालक का वह शाप—

दङ्क्ष्यतिस्म कुलांगार तक्षकस्सप्तमेऽहनि।

जिसका निवारण साक्षाद् धन्वन्तरि भी न कर सके। ब्राह्मणों में तपोबल के साथ ही शारीर, पुरुषार्थ तथा आत्मबल भी इतना प्रकृष्ट था कि 'शापादपि शरादपि' को कौन नहीं जानता ?

देवीभागवत में महर्षि गौतम की गायत्री-समुपासना एवम् लोकातिशायी दिव्य प्रभाव का वर्णन मिलता है—

किसी समय पूर्ण विश्व में घोर दुर्भिक्ष पड़ गया, ऐसे समय समस्त ब्राह्मणों के यज्ञ-यागादि कर्म बन्द हो गये, हाहाकार मच गया, सभी शरणार्थी के रूप में श्री गौतम जी के आश्रम पर गये। सबके दुःख सुनकर महर्षि ने भगवती गायत्री का ध्यान कर निवेदन किया, माता गायत्री ने प्रत्यक्ष होकर एक पूर्णपात्र दे कहा कि, जो भी चाहोगे इसके द्वारा प्राप्त करते रहोगे। फिर क्या ? कारुणिक महर्षिवर ने विश्व के खाद्य, द्रव्य, कव्य आदि के पहाड़ लगा दिये। १२ वर्ष तक सब आनन्द

T

किये, देवराज इन्द्र भी इस प्रभाव को देखकर महर्षि गौतम को साक्षात् कल्पवृक्ष कहने लगे। परन्तु कुछ कृतघ्न ब्राह्मण गौतमजी की इस प्रतिष्ठा से द्वेष करने लगे। सामूहिक रूप से एक कल्पित माया की गौ बनाकर गौतम जी के अग्निहोत्र के समय यज्ञशाला में खड़ी कर दी। जब गौतमजी ने गौ को 'हुँ हुँ हुँ' ऐसा कह कर वहाँ से हटने का संकेत किया इतने में ही उसके प्राण निकल गये, नीच विद्रोहियों ने हल्ला मचा दिया कि गौतम को हत्या लगी। पुण्यश्लोक तपोमूर्ति गौतमजी ने ध्यान कर देखा तो इस षड्यन्त्र का पूरा पता लगा। उन्होंने तत्काल उन ब्राह्मणों को शाप दिया कि तुम लोग कलि में मूर्ख, दुराचारी, लम्पट, विद्यातपोविहीन, दुःखी, दरिद्र, अप्रतिष्ठ ब्राह्मण होकर रहोगे। यह स्थिति वास्तव में आज देखी जा रही है, जहाँ कि मनु ने स्पष्टतः कहा है—

अनभ्यासेन वेदानामाचारस्य च वर्जनात्।
आलस्यादन्नदोषाच्च मृत्युर्विप्राञ्जिघांसति ॥

अर्थात् वेदाध्ययन, तपोबल तथा आचारसम्पत्ति से विहीन, आलसी एवम् भक्ष्याभक्ष्यविचार-शून्य ही ब्राह्मण को मृत्यु मारने की इच्छा करती है। किन्तु मारना उसके लिए सरल नहीं।

यहाँ आज ब्राह्मण समाज अपने कर्तव्यों के पालन में कहाँ तक सफल हो रहा है यह कहने की बात नहीं। आज लोगों को यह आक्षेप का अवसर मिल रहा है कि लोकगुरु ब्राह्मणों का नेतृत्व कहाँ गया, इत्यादि।

मैं दुःखितचित्त से इस ओर समस्त ब्राह्मण वर्ग का ध्यान आकृष्ट करता हूँ कि ब्राह्मणों के विद्याबल, तपोबल तथा आचारबल के साथ ही साथ शासन-बल, नैतिक विज्ञान आदि की भी एक सत्ता थी। चक्रवर्ती नरेश महाराज दशरथ का राज्य-संचालन गुरुदेव श्री वशिष्ठ की आज्ञा से होता था। इतना ही नहीं, असुर-लोक के साम्राज्य का भी संचालन एकमात्र ब्राह्मण शुक्राचार्य ने किया था।

अस्तु, इस सम्बन्ध में अधिक न कह कर प्रकृत विषय की ओर आता हूँ। इस जगत्विस्तृत ब्राह्मणसमाज के स्थान, आचारपरम्परा, कालप्रभाव आदि से धीरे-धीरे अनेक प्रकार के भेद हो गये। जैसे कान्यकुब्ज, मैथिल, गौड़, उत्कल, सारस्वत आदि। पुण्यसलिला सरयूनदी के साकेत राजधानी के पार्श्ववर्ती भूखण्ड के निवासी ब्राह्मण सरयूपारीण शब्द से सम्बोधित होते आये। जैसा कि मैं पहले ही कह चुका हूँ कि औपाधिक

रूप से सभी ब्राह्मणों के स्थानानुकूल आचारादि में कुछ न कुछ विशेष परम्परा सी बन गई। तथा यह स्मरण रखना चाहिए कि कोई किसी की शाखा-उपशाखा नहीं। महर्षि गर्ग, गौतम, शाण्डिल्य आदि की इस आदिभूमि के निवासी सरयूपारीण ब्राह्मण समाज में आज भी शास्त्रोक्त पंक्तिपावन आदि ब्राह्मण ज्यों-के त्यों उपलब्ध हैं। अत इस विचारधारा में मैं सरयूपारीणों का पक्षपात कर रहा हूँ, यह कोई भी विवेकशील कह नहीं सकता। ब्राह्मण कोई भी हो, किसी देश समाज का वासी क्यों न हो, पर वह अपने कर्मो ( विद्या, तपस्या, आचार, त्याग, ब्रह्मनिष्ठा आदि ) से ही प्रधान कहा जायेगा। सरयूपारीणों में भी शास्त्रोक्त मुख्यरूप से रथीतर, भृगु, कण्व, अँगिरा, मुद्गल, शंकृति, भारद्वाज, पराशर, हरित, अत्रि, विष्णु, विश्वामित्र, मरीचि, कश्यप, च्यवन, वत्स, कौत्स, उपमन्यु, अगस्त्य, वीद, सावर्णि, आर्ष्टिषेण, यष्क, शाठर, माठर, कौण्डिन्य, दीर्घतमस, उशना, यमदग्नि, बीतहव्य, मित्रयु, सुनक, वेन, गर्ग, गौतम तथा शाण्डिल्य ये गोत्र प्राप्त हैं। इसी परम्परा में शालीन तथा यायावर दो प्रकार के ऋषि मिले हैं। उंछवृत्ति ब्राह्मणों की भी आदर्श परम्परा थी। इनमें भी स्थलभेद, आचार-परम्परा आदि से अनेक भेद प्राप्त होने लगे। इस औपचारिक भेदानुसार ही शुक्ल, पाण्डेय, मिश्र, त्रिपाठी, द्विवेदी, पाठक, उपाध्याय, दीक्षित आदि आस्पद भी प्रसिद्ध हुए। 'सघे शक्तिः कलौ युगे' सिद्धान्तानुसार सरयूपारीण ब्राह्मणसमाज का भी संघटन आवश्यक था, जिसकी पूर्ति समाज के कुछ प्रगतिशील व्यक्तियों ने सरयूपारीणमहासभा के द्वारा की। यह साधारण प्रसन्नता की बात नहीं। कई पत्र-पत्रिकाएं भी निकाली गईं। जिनका एकमात्र लक्ष्य था लोगों में उत्साहसम्पादन। इस सभा के द्वारा आज समाज में आई हुई अनावश्यक भ्रान्तियाँ एवम् त्रुटियों का मार्जन होना चाहिए। वर्तमान युग के प्रवाह में बह जाना सर्वथा अनुचित होगा। आज अन्य जातियाँ भी यत्र तत्र ब्राह्मण बनकर आप में प्रविष्ट होने का उपाय कर रही हैं. ऐसे समय में विशुद्ध जीवरूप से हमारे सरयूपारीण समाज को अपनी चिरन्तन परम्परा एवम् आचार सीमा को अधिक से अधिक सुदृढ़ बनाये रखना चाहिये, इसी में हमारा गौरव रहेगा। हमारे यहाँ कभी सहभोज, विधवोद्वाह, हलप्रवहणादि कार्य नहीं हुए हैं। सर्वथा वेदशास्त्र विरुद्ध इन कार्यों का हम समर्थन नहीं कर सकते। हमें इन परम्पराविरुद्ध कार्यों को हाथ में लेकर वोट नहीं बढ़ाना है। एक लाख अन्धों के वोट की अपेक्षा एक आँख वाले

का वोट अधिक महत्त्व का होगा, यथा "चत्वारो वेदधर्मज्ञाः पश्येत् ।" यह शास्त्रोक्ति वेध है । हमें तो कुलपरम्परा की रक्षा के लिये अपनी अगली पीढ़ी को वेद-शास्त्रों के अध्ययन तथा प्राचीन आदर्श, आचार की ओर प्रवृत्त करने के लिये सर्वप्रथम स्वयम् भी अपने को उस सांचे में ढालना होगा । हाँ इतना तो अत्यन्त आवश्यक है कि हम में परस्पर ईर्ष्या-द्वेष, उच्चावभाव की निकृष्ट कल्पना जो आज काम कर रही है उसे दूर करना होगा । हम सभी एक हैं, किसी प्रकार की घृणा, ईर्ष्या का भाव भयंकर भूल होगी ।

शास्त्रों के अनुसार पूर्वोक्त महर्षियों की मुख्यभूमि आर्यावर्त्त ही है । इसके सम्बन्ध में मनु ने कहा है—

आसमुद्रात्तु वै पूर्वादासमुद्रात्तु पश्चिमात् ।
तयोरेवान्तरं गिर्य्योरार्यावर्त्तं विदुर्बुधाः ॥
आर्यावर्त्तः पुण्यभूमिर्मध्यं विन्ध्यहिमालयात् ।
कृष्णसारस्तु चरति मृगो यत्र स्वभावतः ॥
स ज्ञेयो यज्ञियो देशस्तत्रैवासन् महर्षयः ।

इस प्रकार हिमगिरि के दक्षिण तथा विन्ध्याचल के उत्तर की पुण्य भूमि आर्याणाम् आवर्त्तः षष्ठीसमास आर्यावर्त्तः—आर्यदेश है । इसे ही परमपवित्र यज्ञिय देश भी कहा गया है । इसी देश में हमारे वे महातपा महर्षिगण प्रादुर्भूत हुए थे ।

अतएव

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥

यह उद्घोष इस भूखण्ड की सर्वमान्य विशेषता है ।

इस देश के भी केन्द्रीभूत मर्यादापुरुषोत्तम भगवान्रामचन्द्र परिपालित सरयूपार देश में सृष्ट्यारम्भ से प्रतिष्ठित ब्राह्मणकुल को अपनी सार्वभौम प्रतिष्ठा पर ध्यान रखते हुए मर्यादानुकूल षोडश संस्कारों के परिपालन में सावधान होना चाहिए । क्योंकि आज कालवशात् संस्कारों का प्रायः लोप सा हो गया है । संस्कारहीनता के कारण बुद्धिमालिन्य हो जाने से अपनी प्राचीनता की ओर भावी पीढ़ी का आकर्षण न होकर अन्यथा हो रहा है । उनकी शिक्षा-दीक्षा भी आरम्भ में संस्कृत हो, बाद में आवश्यकतानुसार उन्हें अन्य भाषाओं की व्यवहारोपयोगी शिक्षा भी दी जाय, वे सन्ध्या-वन्दनादि करते हुए अपने

आचार-विचार को परिनिष्ठित रखते हुए आगे बढ़ें तो कोई भी हानि न होगी।

किंबहुना—

यस्मिन् देशे य आचारः पारम्पर्यक्रमागतः।
वर्णानां सान्तरालानां स सदाचार उच्यते॥
येनास्य पितरो याता येन याता पितामहाः।
तेन यायात् सतां मार्गं तेन गच्छन्न रिष्यति॥

अर्थात् स्वदेश-स्वपरम्परानुकूल पितृपितामहाचरित मार्ग से चलना ही सर्वथा उचित है।

धर्मराज युधिष्ठिर ने भी यक्ष से कहा है कि—

श्रुतिर्विभिन्ना स्मृतयो विभिन्ना नैको मुनिर्यस्य वचोऽप्रमाणम्।
धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां महाजनो येन गतः स पन्था॥

अर्थात् विविधभेद भिन्नता होने पर भी श्रुतियाँ एवं स्मृतियाँ कोई भी अप्रामाणिक नहीं, धर्म का तत्त्व वास्तव में दुरूह है, तथापि बड़े लोग जिस मार्ग से चले हों उसे अपना मार्ग बनाना प्राणी के लिये श्रेयस्कर होता है। भगवान् भूतभावन विश्वनाथ सभी सामाजिकों में सद्बुद्धि-सद्भावना तथा परस्पर प्रेम का वर्द्धन करें। यह चिरन्तन सरयूपारीणब्राह्मण-समाज पुनः अपने स्वरूप एवं गौरव की रक्षा करने में समर्थ हो, इस आशीर्वाद के साथ ही एक बार पुनः आप महानुभावों के प्रति आभार प्रदर्शन करता हुआ अपने भाषण से आप लोगों का अधिक कालक्षेप न कर मंगल की कामना करता हुआ निम्नलिखित शब्दों के साथ अपना भाषण समाप्त करता हूँ—

भूयाद् भूमिरियं पुनर्मधुमती द्राक्षारसोद्भाविनी,
ह्यापो वै मधुसम्भृताश्च किरणा भानोश्च मध्वन्विताः।
वाता मध्वमृतं क्षरन्तु सकलं मध्वन्तरिक्षं भवेत्,
सर्वं वो मधुमद् भवत्विति वयं सम्प्रार्थयामो विभुम्॥
नद्यः सम्प्रवहन्त्वनारतमिमाः पीयूषरम्यं रसम्,
शैला ओषधिसंयुताश्च विविधान् रोगान् विधुन्वन्तु वः।
सर्वे वृक्षरुहाश्च तत्र भवतां स्युः कल्पवृक्षोपमाः,

T

युष्माकं सकलं जगत् प्रभवनात् सम्मानसम्बर्द्धकम् ॥
विप्रा मोक्षरतास्तु धर्मनिरता ऊर्जस्वलाः क्षत्रियाः,
व्यापारे कुशला भवन्तु वणिजः शूद्राः कलाकौशले ।
स्वं स्वं धर्ममुपेयुषोऽत्र भवतः सर्वानहं प्रार्थये,
प्राचीनेन पथा नयन्तु सततं सद्गौरवं भारतम् ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।

***

सर्वविध-पुस्तक-प्राप्तिस्थानम्
मास्टर खेलाड़ीलाल संकटाप्रसाद
संस्कृत पुस्तकालय
कचौड़ीगली, वाराणसी १

T